पुरस्ताच्चतुरशीतिपद्मकोटीनयुतशतसहस्राणि प्रादुर्भूतान्यभूवन् सुवर्णदण्डानि रूप्यपत्राणि पद्मकिंशुकवर्णानि संदृश्यन्ते स्म।

ऐसा कहने पर महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् कमलदलविमलनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ से ऐसा बोले —हे भगवन्! तथागत जैसी आज्ञा देते हैं, वैसा ही करूँगा। हे भगवन्! मैं तथागताधिष्ठान, तथागत-बलाधान, तथागतविक्रीडित, तथागतव्यूह एव तथागताभ्युद्गत ज्ञान के द्वारा उस सहा लोकधातु में जाऊँगा। तदनन्तर, महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने उस समय बिना चले ही तथा उस बुद्धक्षेत्र एव आसन से बिना उठे ही वैसी समाधि धारण की कि जिस समाधि को बोधिसत्त्व गद्गदस्वर के धारण करने के समनन्तर ही उसी समय इस सहा लोकधातु में गृध्रकूट पर्वत पर उस तथागत के धर्मासन के सम्मुख चौरासी कोटि नयुत शतसहस्र कमल प्रादुर्भूत हुए तथा पद्म एव किंशुक वर्ण के सुवर्ण के दण्डवाले रजतपत्र दिखाई पड़ने लगे।

अथ खलु मञ्जुश्रीः कुमारभूतस्तं पद्मव्यूहप्रादुर्भावं दृष्ट्वा भगवन्तं शाक्य-मुनिं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धमेतदवोचत्। कस्येदं भगवन् पूर्वनिमित्तं येनेमानि चतुरशीतिपद्मकोटीनयुतशतसहस्राणि संदृश्यन्ते स्म सुवर्णदण्डानि रूप्यपत्राणि पद्मकिंशुकवर्णानि। एवमुक्ते भगवान् मञ्जुश्रियं कुमारभूतमेत-दवोचत्। एष मञ्जुश्रीः पूर्वस्माद्दिग्भागाद्वैरोचनरश्मिप्रतिमण्डिताया लोक-धातोस्तस्य भगवतः कमलदलविमलनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्य तथागतस्या-र्हतः सम्यक्संबुद्धस्य बुद्धक्षेत्राद् गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वश्चतुरशीति-बोधिसत्त्वकोटीनयुतशतसहस्रैः परिवृतः पुरस्कृत इमां सहां लोकधातुमा-गच्छति। मम दर्शनाय वन्दनाय पर्युपासनायास्य च सद्धर्मपुण्डरीकस्य धर्मपर्यायस्य श्रवणाय। अथ खलु मञ्जुश्रीः कुमारभूतो भगवन्तमेतदवोचत्। कस्तेन भगवन् कुलपुत्रेण कुशलसंभारः कृतो येन स कुशलसंभारेण कृतेनोप-चितेनायं विशेषः प्रतिलब्धः। कतमस्मिंश्च भगवन् समाधौ स बोधिसत्त्व-श्चरति। तं वयं भगवन् समाधिं शृणुयाम तत्र च वयं भगवन् समाधौ चरेम। तं च वयं भगवन् बोधिसत्त्वं महासत्त्वं पश्येम कीदृशस्तस्य बोधिसत्त्वस्य वर्णः कीदृग् रूपं कीदृग् लिङ्गं कीदृक् संस्थानं कोऽस्याचार इति। तत् साधु भगवन् करोतु तथागतस्तथारूपं निमित्तं येन निमित्तेन संचोदितः समानः स बोधिसत्त्वो महासत्त्व इमां सहां लोकधातुमागच्छेत्।

तदनन्तर, कुमारभूतमञ्जुश्री उस पद्मसमूह के प्रादुर्भाव को देखकर तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि से यह बोला—हे भगवन्! यह किसका पूर्वनिमित्त है, जिसके फलस्वरूप चौरासी कोटि नयुत शतसहस्र कमल एव किंशुक के वर्णवाले सुवर्ण-

दण्डसयुक्त रजतपत्र दिखाई पडे । ऐसा कहने पर भगवान् कुमारभूतमञ्जुश्री से यह बोले—हे मञ्जुश्री ! पूर्व दिशा से उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् कमलदलविमलनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ के बुद्धक्षेत्र, वैरोचनरश्मिप्रतिमण्डित (नामक) लोकधातु से चौरासी कोटि नयुत शतसहस्र बोधिसत्त्वों से परिवृत एवं पुरस्कृत यह महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर मेरे दर्शन, वन्दन, पर्युपासन एवं मुझसे सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय को सुनने के लिए इस सहा (नामक) लोकधातु में आ रहा है । तदनन्तर, कुमारभूतमञ्जुश्री भगवान् से यह बोले—हे भगवन् ! उस कुलपुत्र ने ऐसा कौन-सा पुण्यसंचय किया है, जिस पुण्यसंचय को करने से (उसे) यह विशिष्टता प्राप्त हुई है । हे भगवन् ! वह कौन-सी समाधि धारण करता है । हे भगवन् ! उस समाधि को हम सुनें तथा हे भगवन् ! हम उस समाधि को धारण करें । हे भगवन् ! उस महासत्त्व बोधिसत्त्व को हमलोग देखें कि उस बोधिसत्त्व का कैसा वर्ण है, कैसा रूप है, कैसा लक्षण है, कैसा संस्थान है और कैसा इसका आचार है । हे भगवन् ! तथागत ऐसा निमित्त प्रस्तुत करें, जिस निमित्त से प्रेरित होकर वह महासत्त्व बोधिसत्त्व इस सहा (नामक) लोकधातु में आ जाय ।

अथ खलु भगवान् शाक्यमुनिस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धस्तं भगवन्तं प्रभूतरत्नं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धं परिनिर्वृतमेतदवोचत् । करोतु भगवांस्तथारूपं निमित्तं येन गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्व इमां सहां लोकधातुमागच्छेत् । अथ खलु भगवान् प्रभूतरत्नस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः परिनिर्वृतस्तस्यां वेलायां तथारूपं निमित्तं प्रादुश्चकार गद्गदस्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य संचोदनार्थम् । आगच्छ कुलपुत्रेमां सहां लोकधातुमयं तु मञ्जुश्रीः कुमारभूतो दर्शनमभिनन्दति । अथ खलु गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वस्तस्य भगवतः कमलदलविमलनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य पादौ शिरसाभिवन्द्य त्रिष्प्रदक्षिणीकृत्य सार्धं तैश्चतुरशीतिबोधिसत्त्वकोटीनयुतशतसहस्रैः परिवृतः पुरस्कृतस्तस्या वैरोचनरश्मिप्रतिमण्डिताया लोकधातोरन्तर्हित इमां सहां लोकधातुमागच्छति स्म प्रकम्पद्भिः क्षेत्रैः प्रवर्षद्भिः पद्मैः प्रवाद्यमानैस्तूर्यकोटीनयुतशतसहस्रैः । नीलोत्पलपद्मनेत्रेण वदनेन सुवर्णवर्णेन कायेन पुण्यशतसहस्रालंकृतेनात्मभावेन श्रिया जाज्वल्यमानस्तेजसा देदीप्यमानो लक्षणैर्विचित्रितगात्रो नारायणसंहननकायः । सप्तरत्नमयं कूटागारमभिरुह्य वैहायसे सप्ततालमात्रेण बोधिसत्त्वगणपरिवृतः पुरस्कृत आगच्छति स्म । स येनेयं सहा लोकधातुर्येन च गृध्रकूटः पर्वतराजस्तेनोपसंक्रामदुपसंक्रम्य तस्मात् कूटागारादवतीर्य शतसहस्रमूल्यं मुक्ताहारं गृहीत्वा येन भगवांस्तेनोपसंक्रामदुपसंक्रम्य भगवतः पादौ शिरसाभिवन्द्य

सप्तकृत्वः प्रदक्षिणीकृत्य तं मुक्ताहारं भगवतः पूजाकर्मणे निर्यातयामास निर्यात्य च भगवन्तमेतदवोचत् । कमलदलविमलनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञो भगवांस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो भगवतः परिपृच्छत्यल्पाबाधताम् अल्पातङ्कतां लघूत्थानतां यात्रां बलं सुखसंस्पर्शविहारताम् । एवं च स भगवानवोचत् । कच्चित्ते भगवन् क्षमणीयं कच्चिद् यापनीयं कच्चिद्धातवः प्रतिकुर्वन्ति कच्चित्ते सत्त्वाः स्वाकाराः सुवैनेयाः सुचिकित्साः कच्चिच्छुचिकाया मातीव रागचरिता मातीव द्वेषचरिता मातीव मोहचरिता मातीव भगवन् सत्त्वा ईर्ष्यालुका मा मत्सरिणो माऽमातृज्ञा माऽपितृज्ञा माऽश्रामण्या माऽब्राह्मण्या मा मिथ्यादृष्टयो माऽदान्तचित्ता माऽगुप्तेन्द्रियाः । कच्चित्ते भगवन्निहतमारप्रत्यर्थिका एते सत्त्वाः । कच्चिद् भगवन् प्रभूतरत्नस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः परिनिर्वृत इमां सहां लोकधातुमागतो धर्मश्रवणाय सप्तरत्नमये स्तूपे मध्यगतः । तं च भगवन्तं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धं स भगवान् परिपृच्छति । कच्चिद् भगवंस्तस्य भगवतः प्रभूतरत्नस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य क्षमणीयं कच्चिद् यापनीयं कच्चिद् भगवन् प्रभूतरत्नस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धश्चिरं स्थास्यति । वयमपि भगवंस्तस्य प्रभूतरत्नस्य तथागतास्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य धातुविग्रहं पश्येम । तत् साधु भगवान् दर्शयतु तथागतस्य भगवतः प्रभूतरत्नस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य धातुविग्रहमिति ।

तदनन्तर, तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, निर्वाणप्राप्त प्रभूतरत्न से यह बोले—भगवान् तथागत ऐसा निमित्त प्रस्तुत करे, जिससे महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्‌गदस्वर इस सहा (नामक) लोकधातु मे आ जाय । तदनन्तर, तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, परिनिर्वाण-प्राप्त भगवान् प्रभूतरत्न ने उस समय महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्‌गदस्वर को प्रेरित करने के लिए इस प्रकार का निमित्त उत्पन्न किया । (उन्होंने कहा)—हे कुलपुत्र ! इस सहा लोकधातु मे आओ । यह कुमारभूत मञ्जुश्री (तुम्हारे) दर्शन का अभिनन्दन करता है । तदनन्तर, महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्‌गदस्वर उन तथागत अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् कमलदलविमलनक्षत्रराज सकुसुमिताभिज्ञ के चरणो मे शिरसाभिवादन करके, तीन बार प्रदक्षिणा करके उन चौरासी कोटि नयुत शतसहस्र बोधिसत्त्वो से परिवृत एव पुरस्कृत उस वैरोचनरश्मिप्रतिमण्डित लोकधातु से अन्तर्धान होकर इस सहा लोकधातु मे आये । इनके आने के समय क्षेत्र काँप रहे थे, कमलो की वर्षा हो रही थी तथा कोटि नयुत शतसहस्र तूर्य बजाये जा रहे थे । उस समय इनका मुखमण्डल नीलकमल के समान नेत्रो से सुशोभित था । उनकी काया स्वर्ण के वर्ण की थी । उनका अपना शरीर सैकड़ों हजार पवित्र लक्षणो से युक्त था ।

वे स्वयं शोभा से जाज्वल्यमान थे, तेज से देदीप्यमान थे। उनके अंग-प्रत्यंग विचित्र लक्षणों से युक्त थे एवं उनका शरीर नारायण के शरीर के समान गठित था। सप्तरत्नमय ऊँचे भवन में बैठकर आकाश में सात ताल की ऊँचाई पर बोधिसत्त्वगण के द्वारा परिवृत एवं पुरस्कृत होकर वे आये। जिधर यह सहा लोकधातु थी और जिधर गृध्रकूट पर्वतराज था, उधर वे गये और निकट जाकर उस कूटागार से उतरकर सैकड़ों सहस्र के मूल्यवाले मोती के हार को लेकर जिधर भगवान् थे, उधर गये और निकट जाकर भगवान् के चरणों में शिरसाभिवादन करके, सात बार प्रदक्षिणा करके उस मोती के हार को इन्होंने भगवान् के पूजन में अर्पित कर दिया और अर्पित करके वे भगवान् से यह बोले—तथागत, अर्हन्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् कमलदलविमलनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञ ने भगवान् के कुशल स्वास्थ्य, स्फूर्ति, यात्रा, बल एवं सुखसंस्पर्शविहार के बारे में पूछा है। उन भगवान् ने यह भी पूछा है—हे भगवन्! क्या कुछ आपका क्षमणीय एवं यापनीय भी है। क्या धातुएँ प्रतीकार कर रही हैं? क्या प्राणी सुन्दर आकार के सुवैनेय एवं सुविचिकित्स्य हैं? क्या उनका शरीर पवित्र है? हे भगवन्! मैं समझता हूँ कि वे प्राणी अधिक रागयुक्त आचरण करनेवाले नहीं हैं, अधिक द्वेषयुक्त आचरण करनेवाले नहीं हैं, अधिक मोहयुक्त आचरणवाले नहीं हैं, ईर्ष्यालु नहीं हैं, मत्सरी नहीं हैं, माता के प्रति कृतघ्न नहीं हैं, पिता के प्रति कृतघ्न नहीं हैं। बुद्ध के प्रति अश्रामण्य नहीं है, अब्राह्मण नहीं हैं, मिथ्यादृष्टि नहीं हैं, अदान्तचित्त नहीं हैं तथा इन्द्रियों के वशीभूत नहीं हैं। हे भगवन्! क्या इन प्राणियों ने मार को नष्ट कर दिया है। हे भगवन्! क्या परिनिर्वाण-प्राप्त तथागत, अर्हन्, सम्यक् सम्बुद्ध, प्रभूतरत्न सप्तरत्नमय स्तूप के बीच में बैठकर धर्म को सुनने के लिए इस सहा लोकधातु में आया था। वे भगवान् उस तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् प्रभूतरत्न का कुछ क्षमणीय तथा क्या कुछ यापनीय होगा? हे भगवन्! क्या तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, चिरकाल तक स्थित रहेंगे, जिसमें हे भगवन्! हम भी उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध प्रभूतरत्न के धातुशरीर को देख लें। अतः, हे भगवन्! तथागत भगवान् उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् प्रभूतरत्न के धातुविग्रह को दिखायें।

**अथ खलु भगवान् शाक्यमुनिस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धस्तं भगवन्तं प्रभूतरत्नं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धं परिनिर्वृतमेतदवोचत्। अयं भगवन् गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो भगवन्तं प्रभूतरत्नं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धं परिनिर्वृतं द्रष्टुकामः। अथ खलु भगवान् प्रभूतरत्नस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धस्तं गद्गदस्वरं बोधिसत्त्वं महासत्त्वमेतदवोचत्। साधु साधु कुलपुत्र यत्र हि नाम त्वं भगवन्तं शाक्यमुनिं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धं द्रष्टुकामोऽभ्यागत इमं च सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं श्रवणाय मञ्जुश्रियं च कुमारभूतं दर्शनायेति।**

तदनन्तर, तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, निर्वाणप्राप्त प्रभूतरत्न से यह बोले—हे भगवन् ! यह महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, परिनिर्वाण-प्राप्त भगवान् प्रभूतरत्न को देखना चाहता है। तत्पश्चात्, तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् प्रभूतरत्न उन महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर से बोले—हे भगवन् ! धन्य हो, धन्य हो कि तुम तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि को देखने के लिए इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्म-पर्याय को सुनने के लिए तथा कुमारभूतमञ्जुश्री के दर्शन के लिए आये हो ।

**अथ खलु पद्मश्रीर्बोधिसत्त्वो महासत्त्वो भगवन्तमेतदवोचत् । कीदृशं भगवन् गद्गदस्वरेण बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेन पूर्वं कुशलमूलमवरोपितं कस्य वा तथागतस्यान्तिके । अथ खलु भगवान् शाक्यमुनिस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्-संबुद्धः पद्मश्रियं बोधिसत्त्वं महासत्त्वमेतदवोचत् । भूतपूर्वं कुलपुत्रातीतेऽध्वन्य-संख्येये कल्पेऽसंख्येयतरे विपुलेऽप्रमेयेऽप्रमाणे यदासीत्तेन कालेन तेन समयेन मेघदुन्दुभिस्वरराजो नाम तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो लोक उदपादि विद्या-चरणसंपन्नः सुगतो लोकविदनुत्तरः पुरुषदम्यसारथिः शास्ता देवानां च मनुष्याणां च बुद्धो भगवान् सर्वरूपसंदर्शनायां लोकधातौ प्रियदर्शने कल्पे । तस्य खलु पुनः कुलपुत्र भगवतो मेघदुन्दुभिस्वरराजस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्-संबुद्धस्य गद्गद्स्वरेण बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेन तूर्यशतसहस्रप्रवादितेन द्वादश-वर्षशतसहस्राणि पूजा कृताभूत् । सप्तरत्नमयानां च भाजनानां चतुरशीति-सहस्राणि दत्तान्यभूवन् । तत्र कुलपुत्र मेघदुन्दुभिस्वरराजस्य तथागतस्य प्रवचने गद्गदस्वरेण बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेनेयमीदृशी श्रीः प्राप्ता । स्यात् खलु पुनस्ते कुलपुत्र काङ्क्षा वा विमतिर्वा विचिकित्सा वान्यः स तेन कालेन तेन समयेन गद्गदस्वरो नाम बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽभूद् येन सा तस्य भगवतो मेघदुन्दुभिस्वरराजस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य पूजा कृता तानि चतुर-शीतिभाजनसहस्राणि दत्तानि । न खलु पुनस्ते कुलपुत्रैवं द्रष्टव्यम् । तत् कस्य हेतोः । अयमेव स कुलपुत्र गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽभूद् येन सा तस्य भगवतो मेघदुन्दुभिस्वरराजस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य पूजा कृता तानि चतुरशीतिभाजनसहस्राणि दत्तानि । एवं बहुबुद्धपर्युपासितः कुलपुत्र गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो बहुबुद्धशतसहस्रावरोपितकुशलमूलः कृतबुद्धपरिकर्मा । दृष्टपूर्वश्चानेन गद्गदस्वरेण बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेन गङ्गा-नदीवालिकासमा बुद्धा भगवन्तः । पश्यसि त्वं पद्मश्रीरेतं गद्गदस्वरं बोधि-सत्त्वं महासत्त्वम् । पद्मश्रीराह । पश्यामि भगवन् पश्यामि सुगत । भगवानाह ।**

एष खलु पुनः पद्मश्रीगंद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो बहुभी रूपैरिमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं देशयति स्म। तद् यथा क्वचिद् ब्रह्मरूपेण क्वचिद् रुद्ररूपेण क्वचिच्छक्ररूपेण क्वचिदीश्वररूपेण क्वचित् सेनापतिरूपेण क्वचिद् वैश्रवणरूपेण क्वचिच्चक्रवर्तिरूपेण क्वचित् कोट्टराजरूपेण क्वचिच्छ्रेष्ठिरूपेण क्वचिद् गृहपतिरूपेण क्वचिन्नैगमरूपेण क्वचिद् ब्राह्मणरूपेणेमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं देशयति स्म। क्वचिद् भिक्षुरूपेण क्वचिद् भिक्षुणीरूपेण क्वचिदुपासकरूपेण क्वचिदुपासिकारूपेण क्वचिच्छ्रेष्ठिभार्यारूपेण क्वचिद् गृहपतिभार्यारूपेण क्वचिन्नैगमभार्यारूपेण क्वचिद्दारकरूपेण क्वचिद्दारिकारूपेण गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्व इमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं सत्त्वानां देशयति स्म। इयद्भिः कुलपुत्र रूपसंदर्शनैर्गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्व इमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं सत्त्वाना देशयति स्म। यावत् केषांचिद् यक्षरूपेण गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्व इमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं सत्त्वानां देशयति स्म। केषांचिदसुररूपेण केषांचिद् गरुडरूपेण केषांचिद् किन्नररूपेण केषांचिन्महोरगरूपेण गदगद्स्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्व इमं सद्धर्मपुण्रीकं धर्मपर्यायं सत्त्वानां देशयति स्म। यावन्निरयतिर्यग्योनियमलोकाक्षणोपपन्नानामपि सत्त्वानां गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्व इमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं देशयंस्त्राता भवति। यावदन्तःपुरमध्यगतानामपि सत्त्वानां गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः स्त्रीरूपमभिनिर्माययेमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं सत्त्वानां देशयति स्म। अस्यां सहायां लोकधातौ सत्त्वाना धर्मं देशयति स्म। त्राता खल्वपि पद्मश्रीगंद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः सहायां लोकधातावुपपन्नानां सत्वानाम्। तस्यां च सहायां लोकधातावेव स गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्व इयद्भी रूपनिमित्तैरिमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं सत्त्वानां देशयति। न चास्य सत्पुरुषस्यर्द्धिहानिर्नापि प्रज्ञाहानिः। इयद्भिः कुलपुत्र ज्ञानावभासैर्गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽस्यां सहायां लोकधातौ प्रज्ञायते। अन्येषु च गङ्गानदीवालिकासमेषु लोकधातुषु बोधिसत्त्ववैनेयानां सत्त्वानां बोधिसत्त्वरूपेण धर्मं देशयति श्रावकवैनेयानां सत्त्वानां श्रावणरूपेण धर्मं देशयति। प्रत्येकबुद्धवैनेयानां सत्त्वानां प्रत्येकबुद्धरूपेण धर्मं देशयति। तथागतवैनेयानां सत्त्वानां तथागतरूपेण धर्मं देशयति। यावत्तथागतधातुवैनेयानां सत्त्वानां तथागतधातुं दर्शयति। यावत् परिनिर्वाणवैनेयानां सत्त्वानां परिनिर्वृतमात्मानं दर्शयति। एवं ज्ञानबलाधानप्राप्तः खलु पुनः पद्मश्रीगंद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः।

तत्पश्चात्, महासत्त्व बोधिसत्त्वपद्मश्री भगवान् से यह बोले—हे भगवन् ! महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने पूर्वकाल मे किस प्रकार के कुशलमूल की किस तथागत के निकट रहकर स्थापना की थी ? तब तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि महासत्त्व बोधिसत्त्व पद्मश्री से यह बोले—हे कुलपुत्र ! भूतपूर्व अतीत काल मे असख्य, विपुल, अप्रमेय, अप्रमाण तथा असख्य कल्प के भी परे जो समय था, उस काल मे उस समय इस लोक मे मेघदुन्दुभिस्वरराज नाम से तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, ज्ञान एव सदाचार से सम्पन्न, सुगत, लोकविद्, श्रेष्ठ दमनयोग्य पुरुषो के नियन्ता एव देवो और मनुष्यो के गुरु भगवान् बुद्ध प्रियदर्शन कल्प मे सर्वरूपसन्दर्शन (नामक) लोकधातु मे उत्पन्न हुए । हे कुलपुत्र ! उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् मेघदुन्दुभिस्वरराज की महासत्त्व, बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने सैकडो हजार तूर्यों के वादन द्वारा बारह शतसहस्र वर्षो तक पूजा की तथा उन्हे चौरासी सहस्र सप्तरत्न पात्र दिये । हे कुलपुत्र ! वहाँ तथागत मेघदुन्दुभिस्वरराज के प्रवचन (काल) मे महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने इस प्रकार की यह शोभा प्राप्त की । हे कुलपुत्र ! शायद तुम्हे सन्देह, विमति अथवा विचिकित्सा हो कि उस काल मे उस समय वह गद्गदस्वर नामक महासत्त्व बोधिसत्त्व, जिसने उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् मेघदुन्दुभिस्वरराज की पूजा की थी तथा उन्हे उन चौरासी सहस्र पात्रो को दिया था, कोई दूसरा रहा होगा । हे कुलपुत्र ! तुम्हे ऐसा नही समझना चाहिए । ऐसा क्यो नही (समझना चाहिए) ? हे कुलपुत्र ! यही वह महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर है, जिसने उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् मेघदुन्दुभिस्वरराज की पूजा की थी और उन्हे उन चौरासी सहस्र पात्रो को दिया था । हे कुलपुत्र ! इस प्रकार महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने अनेक बुद्धो की उपासना की है । अनेक शतसहस्र बुद्धो के द्वारा कुशलमूल की स्थापना कराई है तथा बुद्ध के कर्त्तव्यो का पालन किया है । इस महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने पूर्वकाल मे गगा नदी की बालुका के समान (असख्य) भगवन् बुद्धो को देखा । हे पद्मश्री ! क्या तुम उन महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर को देख रहे हो । पद्मश्री ने कहा—हे भगवन् ! देख रहा हूँ । हे सुगत ! देख रहा हूँ । भगवान् ने कहा—इस महासत्त्व बोधिसत्त्व ने अनेक रूपो मे उस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय की देशना की है । जैसे (उन्होने) कभी ब्रह्मा के रूप मे, कभी रुद्र के रूप मे, कभी शक्र के रूप मे, कभी ईश्वर के रूप मे कभी सेनापति के रूप मे, कभी वैश्रवण के रूप मे, कभी चक्रवर्त्ती के रूप मे, कभी कोट्टराज के रूप मे, कभी श्रेष्ठी के रूप मे, कभी गृहपति के रूप मे, कभी नैगम के रूप मे तथा कभी ब्राह्मण के रूप मे इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय की देशना की । महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने कभी भिक्षु के रूप मे, कभी भिक्षुणी के रूप मे, कभी उपासक के रूप मे, कभी उपासिका के रूप मे, कभी श्रेष्ठी की भार्या के रूप मे, कभी गृहपति की भार्या के रूप मे, कभी नैगम की भार्या के रूप मे, कभी लडके के रूप मे तथा कभी लडकी के रूप मे इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय की देशना की ।

हे कुलपुत्र ! इतने रूपों को धारण करके महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने प्राणियों को इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय की देशना की। यहाँतक कि महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने कुछ प्राणियों को यक्ष के रूप में भी इस सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय की देशना की। महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने कुछ प्राणियों को असुर के रूप मे, कुछ को गरुड के रूप मे, कुछ को किन्नर के रूप में तथा कुछ को महोरग के रूप मे इस सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय की देशना की। यहाँतक कि महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय की देशना करते हुए नरक, तिर्यक् योनि, यमलोक आदि अन्यान्य दुर्गतियो मे उत्पन्न होनेवाले प्राणियो के भी रक्षक हैं। महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने स्त्री का रूप धारण करके अन्तःपुर मे रहनेवाले प्राणियो तक को भी इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय की देशना की। इस सहा (नामक) लोकधातु मे प्राणियों को धर्म की देशना की। हे पद्मश्री ! महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर सहा (नामक) लोकधातु मे उत्पन्न प्राणियो के रक्षक भी हैं। उसी सहा (नामक) लोकधातु मे वे महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर इतने रूपो मे प्राणियों को सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय की देशना करते हैं। (इस कार्य के द्वारा) इन सत्पुरुष की न तो अलौकिक शक्ति ही कम होती है और न प्रज्ञा की ही हानि होती है। हे कुलपुत्र ! इतने ज्ञानावभासों के द्वारा महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर इस सहा (नामक) लोकधातु मे जाने जाते हैं। यह गंगानदी की बालुका के समान (असंख्य) लोकधातुओं मे भी बोधिसत्त्वों के द्वारा वैनेय प्राणियो को भी बोधिसत्त्व के रूप मे धर्म की देशना करते हैं। श्रावकों के द्वारा वैनेय प्राणियो को श्रावक के रूप मे धर्म की देशना करते हैं, प्रत्येकबुद्धों के द्वारा वैनेय प्राणियों को वैनेय प्रत्येकबुद्ध के रूप में धर्म की देशना करते हैं एवं तथागतों के द्वारा प्राणियों को तथागत के रूप मे धर्म की देशना करते हैं। यहाँतक कि तथागत की धातु के द्वारा वैनेय प्राणियों को तथागत की धातु दिखलाते हैं तथा परिनिर्वाण के द्वारा वैनेय प्राणियो के सम्मुख अपने को परिनिर्वृत के रूप मे दिखलाते हैं। हे पद्मश्री ! महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर को इस प्रकार का ज्ञानबलाधान प्राप्त है।

**अथ खलु पद्मश्रीर्बोधिसत्त्वो महासत्त्वो भगवन्तमेतदवोचत्। अवरोपितकुशलमूलोऽयं भगवन् गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः। कतम एष भगवन् समाधिर्यस्मिन् समाधाववस्थितेन गद्गदस्वरेण बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेनेयन्तः सत्त्वा विनीता इति। एवमुक्ते भगवान् शाक्यमुनिस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः पद्मश्रियं बोधिसत्त्वं महासत्त्वमेतदवोचत्। एष हि कुलपुत्र सर्वरूपसंदर्शनो नम समाधिः। अस्मिन् समाधाववस्थितेन गद्गदस्वरेण बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेनैवमप्रमेयः सत्त्वार्थः कृतः।**

तत्पश्चात्, महासत्त्व बोधिसत्त्व पद्मश्री भगवान् से यह बोले—हे भगवन् ! इस महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने कुशलमूल की स्थापना कर ली है। हे भगवन् !

यह कौन,सी समाधि है। जिस समाधि में अवस्थित होकर महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने इतने प्राणियो को विनीत किया। ऐसा कहने पर तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि महासत्त्व बोधिसत्व पद्मश्री से यह बोले—हे कुलपुत्र! यह सर्वरूपसन्दर्शन (नामक) समाधि है। इस समाधि में अवस्थित होकर महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर ने इस प्रकार इतने अप्रमेय प्राणियो का हित किया है।

**अस्मिन् खलु पुनर्गद्गदस्वरपरिवर्ते निर्दिश्यमाने यानि गद्गदस्वरेण बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेन सार्धं चतुरशीतिबोधिसत्त्वकोटीनयुतशतसहस्राणीमां सहां लोकधातुमागतानि सर्वेषां तेषां सर्वरूपसंदर्शनस्य समाधेः प्रतिलम्भोऽभूत्। अस्यां च सहायां लोकधातौ गणनां समतिक्रान्तानां बोधिसत्त्वानां महासत्त्वानां येषां सर्वरूपसंदर्शनस्य समाधेः प्रतिलम्भोऽभूत्।**

इस गद्गदस्वर परिवर्त के निर्देशन-काल में महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर के साथ जो चौरासी कोटि नयुत शतसहस्र बोधिसत्त्व इस सहा (नामक) लोकधातु में आये थे, उन सबको सर्वरूपसन्दर्शन (नामक) लोकसमाधि प्राप्त हो गई। इस सहा नामक लोकधातु में गणना से परे महासत्त्व बोधिसत्त्वो को भी सर्वरूपसन्दर्शन (नामक) समाधि प्राप्ति हुई।

**अथ खलु गद्गदस्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो भगवतः शाक्यमुनेस्तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य तस्य च भगवतः प्रभूतरत्नस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य धातुस्तूपे विपुलां विस्तीर्णां पूजां कृत्वा पुनरपि सप्तरत्नमये कूटागारेऽभिरुह्य प्रकम्पद्भिः क्षेत्रैः प्रवर्षद्भिः पद्मैः प्रवाद्यमानैस्तूर्यकोटीनयुतशतसहस्रैः सार्धं तैश्चतुरशीतिबोधिसत्त्वकोटीनयुतशतसहस्रैः परिवृतः पुरस्कृतः पुनरपि स्वं बुद्धक्षेत्रमभिगतः। समभिगम्य च तं भगवन्तं कमलदलविमलनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञ तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धमेतदवोचत्। कृतो मे भगवन् सहायां लोकधातौ सत्त्वार्थस्तस्य च भगवतः प्रभूतरत्नस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य धातुस्तूपो दृष्टो वन्दितश्च स च भगवान् शाक्यमुनिस्तथागतो दृष्टो वन्दितश्च स च मञ्जुश्रीः कुमारभूतो दृष्टः स च भैषज्यराजो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो वीर्यबलवेगप्राप्तः स च प्रदानशूरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो दृष्टः सर्वेषां च तेषां चतुरशीतिबोधिसत्त्वकोटीनयुतशतसहस्राणां सर्वरूपसंदर्शनस्य समाधेः प्रतिलम्भोऽभूत्।**

तदनन्तर, महासत्त्व बोधिसत्त्व गद्गदस्वर तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि के एव तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् प्रभूतरत्न के धातुस्तूप की विपुल एव विस्तीर्ण पूजा करके पुन सप्तरत्नमय कूटागार पर चढकर, जब कि क्षेत्र काँप रहे थे, कमल बरस रहे थे एव कोटि खर्व शतसहस्र तूर्य बज रहे थे, उन

चौरासी कोटि नयुत शतसहस्र बोधिसत्त्वो से परिवृत एव पुरस्कृत पुन अपने बुद्धक्षेत्रों मे लौट आये और आते ही उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् कमलदलविमल-नक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ से यह बोले—हे भगवन्! मैंने सहा (नामक) लोकधातु मे प्राणियो का हित किया। उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् प्रभूतरत्न के धातुस्तूप को देखा एव उसकी वन्दना की। उन तथागत भगवान् शाक्यमुनि को देखा तथा उनकी वन्दना की, उस कुमारभूत मञ्जुश्री को देखा, उस महासत्त्व बोधिसत्त्व भैषज्य-राज तथा उस वीर्य, बल और वेग से सम्पन्न बोधिसत्त्व प्रदानशूर को देखा। उन सब चौरासी कोटि नयुत शतसहस्र बोधिसत्त्वो को यह सर्वरूपसन्दर्शन (नामक) समाधि प्राप्त हो गई।

**अस्मिन् खलु पुनर्गद्गदस्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य गमनागमन-परिवर्ते भाष्यमाणे द्वाचत्वारिंशतां बोधिसत्त्वसहस्राणामनुत्पत्तिकधर्मक्षान्ति-प्रतिलम्भोऽभूत्। पद्मश्रियश्च बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य सद्धर्मपुण्डरीकस्य समाधेः प्रतिलम्भोऽभूत्।**

पुन, इस महासत्त्व बोधिसत्त्व के गद्गदस्वर के गमनागमनपरिवर्त्त के उपदेशकाल मे बयालीस शतसहस्र बोधिसत्त्वो को अनुत्पत्तिक धर्मक्षान्ति की प्राप्ति हुई तथा महासत्त्व बोधिसत्त्व पद्मश्री को सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) समाधि प्राप्त हुई।

**इति श्रीसद्धर्मपुण्डरीके धर्मपर्याये गद्गदस्वरपरिवर्तो नाम त्रयोविंशतिमः ॥२३॥**

श्रेष्ठ सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय का तेईसवाँ गद्गदस्वरपरिवर्त्त समाप्त हुआ।



# समन्तमुखपरिवर्त

अथ खल्वक्षयमतिर्बोधिसत्त्वो महासत्त्व उत्थायासनादेकांसमुत्तरासङ्गं कृत्वा दक्षिणं जानुमण्डलं पृथिव्यां प्रतिष्ठाप्य येन भगवांस्तेनाञ्जलिं प्रणाम्य भगवन्तमेतदवोचत् । केन कारणेन भगवन्नवलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽवलोकितेश्वर इत्युच्यते । एवमुक्ते भगवानक्षयमतिं बोधिसत्त्वं महासत्त्वमेतदवोचत् । इह कुलपुत्र यावन्ति सत्त्वकोटीनयुतशतसहस्राणि यानि दुःखानि प्रत्यनुभवन्ति तानि सचेदवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नामधेयं शृणुयुस्ते सर्वे तस्माद्दुःखस्कन्धाद् परिमुच्येरन् । ये च कुलपुत्र सत्त्वा अवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नामधेयं धारयिष्यन्ति सचेत्ते महत्यग्निस्कन्धे प्रपतेयुः सर्वे तेऽवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य तेजसा तस्मान्महतोऽग्निस्कन्धात् परिमुच्येरन् । सचेत् पुनः कुलपुत्र सत्त्वा नदीभिरुह्यमाना अवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्याक्रन्दं कुर्युः सर्वास्ता नद्यस्तेषां सत्त्वानां गाधं दद्युः । सचेत् पुनः कुलपुत्र सागरमध्ये वहनाभिरूढानां सत्त्वकोटीनयुतशतसहस्राणां हिरण्यसुवर्णमणिमुक्तावज्रवैडूर्यशंखशिलाप्रवाडाश्मगर्भमुसारगल्वलोहितमुक्तादीनां कृतनिधीनां स पोतस्तेषां कालिकावातेन राक्षसीद्वीपे क्षिप्तः स्यात् तस्मिश्च कश्चिदेवैकः सत्त्वः स्याद् योऽवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्याक्रन्दं कुर्यात् सर्वे ते परिमुच्येरंस्तस्माद् राक्षसीद्वीपात् । अनेन खलु पुनः कुलपुत्र कारणेनावलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽवलोकितेश्वर इति संज्ञायते ।

तदनन्तर, महासत्त्व बोधिसत्त्व अक्षयमति आसन से उठकर चादर को एक कन्धे पर करके दाहिने घुटने को पृथ्वी पर टेककर जिधर भगवान् थे, उस ओर हाथ जोडकर भगवान् से बोला—किस कारण से महासत्त्व बोधिसत्त्व भगवान् अवलोकितेश्वर 'अवलोकितेश्वर' कहलाते हैं ? ऐसा पूछने पर भगवान् महासत्त्व बोधिसत्त्व अक्षयमति से यह बोले—हे कुलपुत्र ! इस ससार मे जितने भी कोटीनयुत शतसहस्र प्राणी जो दुःख का अनुभव करते हैं, वे यदि महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर का नाम सुन ले, (तो) वे सभी उस दुःख से परिमुक्त हो जायेगे । हे कुलपुत्र ! जो प्राणी महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर के नाम को धारण करेगे, वे यदि महान् अग्नि मे जायेंगे, तो वे महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर के तेज से उस महान् अग्नि से भी परिमुक्त हो जायेगे । हे कुलपुत्र ! यदि नदियों द्वारा बहाये जाते हुए वे प्राणी महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर

को पुकारेंगे, तो वे सभी नदियाँ उन प्राणियों को थाह दे देंगी। हे कुलपुत्र! यदि हिरण्य, सुवर्ण, मणि, मुक्ता, वज्र, वैडूर्य, शंख, शिला, प्रवाल, अश्मगर्भ, मसारगल्व, लोहितमुक्ता आदि का खजाना लेकर समुद्र में जहाज पर चढ़े हुए उन कोटिनयुत शतसहस्र प्राणियों का वह जहाज कालिकावात के द्वारा राक्षसीद्वीपों में भेज दिया जाय और उसपर एक ही प्राणी हो, जो महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को पुकारे, तो वे सभी उस राक्षसीद्वीप से परिमुक्त हो जायेंगे। पुनः, हे कुलपुत्र! इसी कारण से महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर 'अवलोकितेश्वर' कहलाते हैं।

सचेत् कुलपुत्र कश्चिदेव वध्योत्सृष्टोऽवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वास्याक्रन्दं कुर्यात् तानि तेषां वध्यघातकानां शस्त्राणि विकीर्येरन्। सचेत् खलु पुनः कुलपुत्रायं त्रिसाहस्रमहासाहस्रो लोकधातुर्यक्षराक्षसैः परिपूर्णो भवेत्तेऽवलोकितेश्वरस्य महासत्त्वस्य नामधेयग्रहणेन दुष्टचित्ता द्रष्टुमप्यशक्ताः स्युः। सचेत् खलु पुनः कुलपुत्र कश्चिदेव सत्त्वो दार्वायस्मयैर्हडिनिगडबन्धनैर्बद्धो भवेदपराध्यनपराधी वा तस्यावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नामधेयग्रहणेन क्षिप्रं तानि हडिनिगडबन्धनानि विवरमनुप्रयच्छन्ति। ईदृशः कुलपुत्रावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य प्रभावः।

हे कुलपुत्र! यदि वधदण्ड को प्राप्त कोई (व्यक्ति) महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर की पुकार करे, तो उन हत्यारों के वे शस्त्र नष्ट हो जायेंगे। पुनः, हे कुलपुत्र! यदि यह त्रिसाहस्र महासाहस्र लोकधातु यक्ष और राक्षसों से परिपूर्ण हो जाय तो महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर के नाम लेने से वे दुष्टस्वभाव (प्राणी) देखने में भी असमर्थ हो जायेंगे। पुनः, हे कुलपुत्र! यदि कोई प्राणी लकड़ी एवं लोहे की बनी हथकड़ी-बेड़ी के बन्धन में बधा हो—चाहे वह अपराधी हो या निर्दोष—उन महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर के नाम लेने से ही उसकी हथकड़ी-बेड़ियों के बन्धन ढीले पड़ जायेंगे। हे कुलपुत्र! महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर का ऐसा प्रभाव है।

सचेत् कुलपुत्रायं त्रिसाहस्रमहासाहस्रो लोकधातुर्धूर्तैरमित्रैश्चौरैश्च शस्त्रपाणिभिः परिपूर्णो भवेत् तस्मिंश्चैकः सार्थवाहो महान्तं सार्थं रत्नाढ्यमनर्घ्यं गृहीत्वा गच्छेत्। ते गच्छन्तस्तांश्चौरान् धूर्तान् शत्रूंश्च शस्त्रहस्तान् पश्येयुः। दृष्ट्वा च पुनर्भीतास्त्रस्ता अशरणमात्मानं संजानीयुः। स च सार्थवाहस्तं सार्थमेवं ब्रूयात्। मा भैष्ट कुलपुत्रा मा भैष्टाभयंददमवलोकितेश्वरं बोधिसत्त्वं महासत्त्वमेकस्वरेण सर्वे समाक्रन्दध्वम्। ततो यूयमस्माच्चौरभयादमित्रभयात् क्षिप्रमेव परिमोक्ष्यध्वे। अथ खलु सर्व एव स सार्थ एकस्वरेणावलोकितेश्वरमाक्रन्देत्। नमो नमस्तस्मा अभयंददायावलोकितेश्वराय बोधिसत्त्वाय महा

सत्त्वायेति । सहनामग्रहणेनैव स सार्थः सर्वभयेभ्यः परिमुक्तो भवेत् । ईदृशः कुलपुत्रावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य प्रभावः ।

हे कुलपुत्र ! यदि वह त्रिसाहस्र महासाहस्र लोकधातु धूर्तों, शत्रुओं, चोरों एवं शस्त्रधारियों से परिपूर्ण हो जाय और उसमें एक सार्थवाह, बहुमूल्य रत्नों से परिपूर्ण महान् सार्थको लेकर जाये । वे जाते हुए उन चोरों धूर्तों, शत्रुओं एवं शस्त्रधारियों को देख ले और देखकर भीत एवं त्रस्त हो जायें, और अपने को निःसहाय समझें । वह सार्थवाह अपने सार्थ से इस प्रकार बोले—हे कुलपुत्रो ! डरो मत, डरो मत ! अभय देनेवाले महासत्त्व बोधिसत्त्व को (तुम) सब एक स्वर से पुकारो । तब तुम इन चोरों एवं शत्रुओं के भय से शीघ्र मुक्त हो जाओगे । तदनन्तर, वह सम्पूर्ण सार्थ एक स्वर से अवलोकितेश्वर को पुकारे और उन अभय देनेवाले महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को नमस्कार है, ऐसा कहे । नाम लेने के साथ ही वह सार्थ सभी भयों से मुक्त हो जाय । हे कुलपुत्र ! महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर का ऐसा प्रभाव है ।

ये कुलपुत्र रागचरिताः सत्त्वास्तेऽवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नमस्कारं कृत्वा विगतरागा भवन्ति । ये द्वेषचरिताः सत्त्वास्तेऽवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नमस्कारं कृत्वा विगतद्वेषा भवन्ति । ये मोहचरिताः सत्त्वास्तेऽवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नमस्कारं कृत्वा विगतमोहा भवन्ति । एवं महर्द्धिकः कुलपुत्रावलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः ।

हे कुलपुत्र ! जो रागी प्राणी हैं, वे महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को नमस्कार करके राग से रहित हो जाते हैं । जो द्वेषयुक्त प्राणी हैं, वे महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को नमस्कार करके द्वेष से रहित हो जाते हैं । जो मोहयुक्त प्राणी हैं वे महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को प्रणाम करके मोह से रहित हो जाते हैं । हे कुलपुत्र ! इस प्रकार, महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर अलौकिक शक्ति से सम्पन्न हैं ।

यश्च कुलपुत्रावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य पुत्रकामो मातृग्रामो नमस्कारं करोति तस्य पुत्रः प्रजायतेऽभिरूपः प्रासादिको दर्शनीयः पुत्रलक्षणसमन्वागतो बहुजनप्रियो मनापोऽवरोपितकुशलमूलश्च भवति । यो दारिकामभिनन्दति तस्य दारिका प्रजायतेऽभिरूपा प्रासादिका दर्शनीया परमया शुभवर्णपुष्करतया समन्वागता दारिकालक्षणसमन्वागता बहुजनप्रिया मनापावरोपितकुशलमूला च भवति । ईदृशः कुलपुत्रावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य प्रभावः ।

हे कुलपुत्र! जो माता पुत्र की इच्छा से महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को नमस्कार करती है, उसे अभिरूप, प्रासादिक, दर्शनीय पुत्र के लक्षणों से सम्पन्न अनेक व्यक्तियों का प्रिय, आकर्षक एवं कुशलमूल की स्थापना करनेवाला पुत्र उत्पन्न होता है। जो पुत्री की इच्छा करती है उसे अभिरूप, प्रासादिक, दर्शनीय, श्रेष्ठ श्वेत कमल की शोभा से सम्पन्न, कन्या के लक्षणों से सम्पन्न, अनेक लोगों की प्रिय, आकर्षक एवं कुशलमूल की स्थापना करनेवाली पुत्री उत्पन्न होती है। हे कुलपुत्र! महासत्त्व बोधिसत्त्व का ऐसा प्रभाव है।

ये च कुलपुत्रावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नमस्कारं करिष्यन्ति नामधेयं च धारयिष्यन्ति तेषाममोघफलं भवति। यश्च कुलपुत्रावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नमस्कारं करिष्यति नामधेयं च धारयिष्यति। यश्च द्वाषष्टीनां गङ्गानदीवालिकासमानां बुद्धानां भगवतां नमस्कारं कुर्यान्नामधेयानि च धारयेद् यश्च तावतामेव बुद्धानां भगवतां तिष्ठतां ध्रियतां यापयतां चीवरपिण्डपातशयनासनग्लानप्रत्ययभैषज्यपरिष्कारैः पूजां कुर्यात्। तत् किं मन्यसे कुलपुत्र कियन्तं स कुलपुत्रो वा कुलदुहिता वा ततो निदानं पुण्याभिसंस्कारं प्रसवेत्। एवमुक्तेऽक्षयमतिर्बोधिसत्त्वो महासत्त्वो भगवन्तमेतदवोचत्। बहु भगवन् बहु सुगत स कुलपुत्रो वा कुलदुहिता वा ततो निदानं बहुं पुण्याभिसंस्कारं प्रसवेत्। भगवानाह। यश्च कुलपुत्र तावतां बुद्धानां भगवतां सत्कारं कृत्वा पुण्याभिसस्कारो यश्चावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्यान्तश एकमपि नमस्कारं कुर्यान्नामधेयं च धारयेत् समोऽनधिकोऽनतिरेकः पुण्याभिसंस्कार उभयतो भवेत्। यश्च तेषां द्वाषष्टीनां गङ्गानदीवालिकासमानां बुद्धानां भगवतां सत्कारं कुर्यान्नामधेयानि च धारयेत्। यश्चावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नमस्कारं कुर्यान्नामधेयं धारयेत्। एतावुभौ पुण्यस्कन्धौ न सुकरौ क्षपयितुं कल्पकोटीनयुतशतसहस्रैरपि। एवमप्रमेयं कुलपुत्रावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नामधारणात् पुण्यम्।

हे कुलपुत्र! जो महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को नमस्कार करेंगे (तथा) उनके नाम को धारण करेंगे, उन्हे अमोघ बल प्राप्त होता है। हे कुलपुत्र! जो महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को नमस्कार करेगा एव जो इनके नाम को धारण करेगा तथा (सख्या में) गगा की वालुका से बासठगुना अधिक भगवान् बुद्धो को नमस्कार करे तथा उनके नाम को धारण करे एव जो उतने ही स्थित वर्त्तमान एव यापन करते हुए भगवान् बुद्धो की चीवर, पिण्डपात, शयन, आसन एव रोगी की दवा आदि वस्तुओ से पूजा करे, तो हे कुलपुत्र! तुम्हारी समझ से उस कुलपुत्र या कुलकन्या को

इसके फलस्वरूप कितना पुण्य उत्पन्न हो(गा) ? ऐसा कहने पर महासत्त्व बोधिसत्त्व अक्षयमति भगवान् से यह बोले—हे भगवन् ! बहुत, हे सुगत ! बहुत । उस कुलपुत्र या कुलदुहिता को इसके फलस्वरूप बहुत पुण्य प्राप्त होगा । भगवान् बोले—हे कुलपुत्र ! उतने भगवान् बुद्धो का सत्कार करके जो पुण्य प्राप्त होता है तथा महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को एक बार प्रणाम करके या उनके नाम को धारण करके जो पुण्य होता है—ये दोनो सम, अधिक एव अनतिरेक है । जो गगा नदी की बालुका से बासठगुना अधिक उन भगवान् बुद्धो का सत्कार करे एव उनके नामो को धारण करे तथा जो महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को नमस्कार करे एव उसके नाम को धारण करे—इन दोनो की पुण्यराशियो को कोटि खर्व शतसहस्र कल्पो मे भी समाप्त करना आसान नही है । हे कुलपुत्र ! महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर के नाम धारण करने का ऐसा अप्रमेय पुण्य है ।

अथ खल्वक्षयमतिर्बोधिसत्त्वो महासत्त्वो भगवन्तमेतदवोचत् । कथं भगवन्नवलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽस्यां सहायां लोकधातौ प्रविचरति । कथं सत्त्वानां धर्मं देशयति । कीदृशश्चावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्योपायकौशल्यविषयः । एवमुक्ते भगवानक्षयमतिं बोधिसत्त्वं महासत्त्वमेतदवोचत् । सन्ति कुलपुत्र लोकधातवो येष्ववलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो बुद्धरूपेण सत्त्वानां धर्मं देशयति । सन्ति लोकधातवो येष्ववलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो बोधिसत्त्वरूपेण सत्त्वानां धर्मं देशयति । केषाञ्चित् प्रत्येकबुद्धरूपेणावलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः सत्त्वानां धर्मं देशयति । केषाञ्चिच्छ्रावकरूपेणावलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः सत्त्वानां धर्मं देशयति । केषाञ्चिद् ब्रह्मरूपेणावलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः सत्त्वानां धर्मं देशयति । केषाञ्चिच्छक्ररूपेणावलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः सत्त्वानां धर्मं देशयति । केषाञ्चिद् गन्धर्वरूपेणावलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः सत्त्वानां धर्मं देशयति । यक्षवैनेयानां सत्त्वानां यक्षरूपेण धर्मं देशयति । ईश्वरवैनेयानां सत्त्वानामीश्वररूपेण महेश्वरवैनेयानां सत्त्वानां महेश्वररूपेण धर्मं देशयति । चक्रवर्तिराजवैनेयानां सत्त्वानां चक्रवर्तिराजरूपेण धर्मं देशयति । पिशाचवैनेयानां सत्त्वानां पिशाचरूपेण धर्मं देशयति । वैश्रवणवैनेयानां सत्त्वानां वैश्रवणरूपेण धर्मं देशयति । सेनापतिवैनेयानां सत्त्वानां सेनापतिरूपेण धर्मं देशयति । ब्राह्मणवैनेयानां सत्त्वानां ब्राह्मणरूपेण धर्मं देशयति । वज्रपाणिवैनेयानां सत्त्वानां वज्रपाणिरूपेण धर्मं देशयति । एवमचिन्त्यगुणसमन्वागतः कुलपुत्रावलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः । तस्मात्तर्हि कुलपुत्रावलोकितेश्वरं बोधिसत्त्वं महा-

सत्त्वं पूजयध्वम् । एष कुलपुत्रावलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो भीताना सत्त्वानामभयं ददाति । अनेन कारणेनाभयंदद इति संज्ञायत इह सहया लोकधातौ ।

तदनन्तर, महासत्त्व बोधिसत्त्व अक्षयमति भगवान् से यह बोले—हे भगवन् ! महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर इस सहा (नामक) लोकधातु में किस प्रकार विचरण करते हैं ? प्राणियों को कैसे धर्म की देशना करते हैं ? महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर के उपायकौशल्य का विषय कैसा है ? ऐसा कहने पर महासत्त्व बोधिसत्त्व भगवान् अक्षयमति से यह बोले—हे कुलपुत्र ! (कुछ) लोकधातुएं हैं, जिनमें महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर बुद्धरूप से प्राणियों को धर्म की देशना करते हैं (कुछ) लोकधातुएँ हैं, जिनमें महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर बोधिसत्त्व के रूप में प्राणियों को धर्म की देशना करते हैं। कुछ प्राणियों को महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर प्रत्येकबुद्ध के रूप में धर्म की देशना करते हैं। कुछ प्राणियों को महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर श्रावक के रूप में धर्म की देशना करते हैं, कुछ प्राणियों को महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर शक्र के रूप में धर्म की देशना करते हैं। कुछ प्राणियों को महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर ब्रह्मा के रूप में धर्म की देशना करते हैं तथा कुछ प्राणियों को महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर गन्धर्व के रूप में धर्म की देशना करते हैं। यक्ष के द्वारा दीक्षित होने योग्य प्राणियों को यक्ष के रूप में धर्म की देशना करते हैं, ईश्वर के द्वारा दीक्षित होने योग्य प्राणियों को ईश्वर के रूप में तथा महेश्वर के रूप से दीक्षित होने योग्य प्राणियों को महेश्वर के रूप में धर्म की देशना करते हैं। चक्रवर्ती राजा के द्वारा दीक्षित होने योग्य प्राणियों को चक्रवर्ती राजा के रूप में धर्म की देशना करते हैं। पिशाच के द्वारा दीक्षित होने योग्य प्राणियों को पिशाच के रूप में धर्म की देशना करते हैं। वैश्रवण के द्वारा दीक्षित होने योग्य प्राणियों को वैश्रवण के रूप में धर्म की देशना करते हैं। सेनापति के द्वारा दीक्षित होने योग्य पुरुषों को सेनापति के रूप में धर्म की देशना करते हैं। ब्राह्मण के द्वारा दीक्षित होने योग्य प्राणियों को ब्राह्मण के रूप में धर्म की देशना करते हैं, वज्रपाणि के द्वारा दीक्षित होने योग्य पुरुषों को वज्रपाणि के रूप में दीक्षित करते हैं। हे कुलपुत्र ! इस प्रकार, महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर अचिन्त्य गुणों से सम्पन्न हैं। अत, इस हेतु हे कुलपुत्र ! महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर की पूजा करो। हे कुलपुत्र ! यही महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर भयभीत प्राणियों को अभय देते हैं। इस कारण से इस सहा (नामक) लोकधातु में अभय कहे जाते हैं।

अथ खल्वक्षयमतिर्बोधिसत्त्वो महासत्त्वो भगवन्तमेतदवोचत् । दास्यामो वयं भगवन्नवलोकितेश्वराय बोधिसत्त्वाय महासत्त्वाय धर्मप्राभृतं धर्माच्छादम् । भगवानाह । यस्येदानी कुलपुत्र कालं मन्यसे । अथ खल्वक्षय-

मतिर्बोधिसत्त्वो महासत्त्वः स्वकण्ठादवतार्य शतसहस्रमूल्यं मुक्ताहारमवलोकितेश्वराय बोधिसत्त्वाय महासत्त्वाय धर्माच्छादमनुप्रयच्छति स्म । प्रतीच्छ सत्पुरुषेमं धर्माच्छादं समान्तिकात् । स न प्रतीच्छति स्म । अथ खल्वक्षयमतिर्बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽवलोकितेश्वरं बोधिसत्त्वं महासत्त्वमेतदवोचत् । प्रतिगृहाण त्वं कुलपुत्रेमं मुक्ताहारमस्माकमनुकम्पामुपादाय । अथ खल्ववलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽक्षयमतेर्बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्यान्तिकात् तं मुक्ताहारं प्रतिगृह्णाति स्माक्षयमतेर्बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्यानुकम्पामुपादाय तासां च चतसृणां पर्षदां तेषां च देवनागयक्षगन्धर्वासुरगरुडकिन्नरमहोरगमनुष्यामनुष्याणामनुकम्पामुपादाय । प्रतिगृह्य च द्वौ प्रत्यंशौ कृतवान् कृत्वा चैकं प्रत्यंशं भगवते शाक्यमुनये ददाति स्म द्वितीयं प्रत्यंशं भगवतः प्रभूतरत्नस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य रत्नस्तूपे समुपनामयामास । ईदृश्या कुलपुत्र विकुर्वयावलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वोऽस्यां सहायां लोकधातावनुविचरति ।

तदनन्तर, महासत्त्व बोधिसत्त्व अक्षयमति भगवान् से यह बोले—हे भगवन् ! क्या हमलोग महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को धर्मप्राभृत एव धर्माच्छाद दे । भगवान् ने कहा—हे कुलपुत्र ! इस समय जिसके (देने का) समय समझते हो (उसे दे दो)। तदनन्तर, महासत्त्व बोधिसत्त्व अक्षयमति ने शतसहस्र मुद्रा के मूल्य के मोती के हार को अपने गले से उतारकर महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर को धर्माच्छाद के रूप मे दिया (और कहा) —हे सत्पुरुष ! मुझसे इस धर्माच्छाद को स्वीकार करे । उन्होने नही ग्रहण किया । तदनन्तर, महासत्त्व बोधिसत्त्व अक्षयमति महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर से यह बोले—हे कुलपुत्र ! आप हम पर कृपा करके इस मुक्ताहार को ग्रहण करे । तब महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर ने महासत्त्व बोधिसत्त्व अक्षयमति पर कृपा करके तथा उन चार परिषदो तथा उन देव, नाग, यक्ष, गन्धर्व, असुर, गरुड, किन्नर, महोरग, मनुष्य तथा मनुष्येतर पर कृपा करके महासत्त्व बोधिसत्त्व अक्षयमति से उस मोती के हार को ले लिया । उसे लेकर (उन्होने उसके) दो टुकडे कर दिये और टुकडे करके एक टुकडा भगवान् शाक्यमुनि को दिया और दूसरा टुकडा तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् प्रभूतरत्न के रत्नस्तूप मे रखवा दिया। हे कुलपुत्र ! इस प्रकार, विकुर्वा के द्वारा महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर इस सहा (नामक) लोकधातु मे विचरण करते है ।

अथ खलु भगवांस्तस्यां वेलायामिमा गाथा अभाषत ।

तदनन्तर, भगवान् ने उस समय ये गाथाएँ कही—

चित्रध्वज अक्षयोमती एतमर्थं परिपृच्छि कारणात् ।
केना जिनपुत्र हेतुना उच्यते हि अवलोकितेश्वरः ॥१॥

चित्रध्वज अक्षयमति ने यह बात पूछी--किस कारण से, किस हेतु से जिनपुत्र अवलोकितेश्वर कहे जाते हैं ।

अथ स दिशता विलोकिया प्रणिधीसागरु अक्षयोमति ।
चित्रध्वजोऽध्वभाषत शृणु चर्यामवलोकितेश्वरे ॥२॥

तदनन्तर, वास्तविक परिस्थिति को देखकर प्रणिधि के सागर चित्रध्वज अक्षयमति बोले—अवलोकितेश्वर की चर्चा सुनो ।

कल्पशतनेककोट्य चिन्तिया वहुबुद्धान सहस्रकोटिभिः ।
प्रणिधान यथा विशोधित स्तथ शृण्वा हि मम प्रदेशतः ॥३॥

अनेक शतकोटि कल्पों तक अनेक सहस्र बुद्धों का चिन्तन करके जिस प्रकार उन्होंने अपने प्रणिधान को मेरे प्रदेश में विशुद्ध बनाया, उसे सुन लो ।

श्रवणो अथ दर्शनोऽपि च अनुपूर्वं च तथा अनुस्मृति ।
भवतीह अमोघ प्राणिनां सर्वदुःख भवशोकनाशकः ॥४॥

(उनका) क्रम से देखना, सुनना तथा क्रम से स्मरण करना इस लोक में प्राणियों के सभी दुःख एवं सांसारिक शोकों को नष्ट करने में अमोघ होता है ।

सचि अग्निखदाय पातयेत् घतनार्थाय प्रदुष्टमानसः ।
स्मरतो अवलोकितेश्वरं अभिसिक्तो इव अग्नि शाम्यति ॥५॥

यदि कोई दुष्ट व्यक्ति मारने की इच्छा से किसी को अग्नि के गर्त्त में गिरा दे, किन्तु यदि वह अवलोकितेश्वर का नाम लेता है, तो अग्नि इस प्रकार ठण्डी हो जाती है, मानो उसपर पानी उड़ेल दिया गया हो।

सचि सागरदुर्गि पातयेन्नागमकरसुरभूत आलये ।
स्मरतो अवलोकितेश्वरं जलराजे न कदाचि सीदति ॥६॥

यदि कोई (किसी को) नाग, मकर एवं असुरों के घर दुर्गम समुद्र में गिरा दे, तो भी वह अवलोकितेश्वर का स्मरण करता हुआ कभी कष्ट नहीं पायगा ।

सचि मेरुतलातु पातयेद् घतनार्थाय प्रदुष्टमानसः ।
स्मरतो अवलोकितेश्वरं सूर्यभूतो व नभे प्रतिष्ठति ॥७॥

कोई दुष्ट व्यक्ति उसे मारने के लिए मेरु पर्वत की चोटी पर से गिरा दे, तो वह अवलोकितेश्वर का स्मरण करता हुआ सूर्य बनकर आकाश में प्रतिष्ठित होता है ।

**वज्रामय पर्वतो यदि घतनार्थाय हि मूर्ध्नि ओषरेत् ।**
**स्मरतो अवलोकितेश्वरं रोमकूप न प्रभोन्ति हिंसितुम् ॥८॥**

यदि उसको मारने के लिए उसके मस्तक पर कोई वज्रमय पर्वत भी फेंक दे, तो वह अवलोकितेश्वर का स्मरण करनेवाले के एक रोमकूप को भी नष्ट करने मे समर्थ नही होता ।

**सचि शत्रुगणैः परीवृतः शस्त्रहस्तैर्विहिंसचेतसैः ।**
**स्मरतो अवलोकितेश्वरं मैत्रचित्त तद भोन्ति तत्क्षणम् ॥९॥**

यदि मारने की इच्छा करनेवाले शत्रु हाथ मे शस्त्र लिये उसे घेर ले, तो उस समय उसके अवलोकितेश्वर का स्मरण करते ही वे सब उसके मित्र बन जायेगे ।

**सचि आघतने उपस्थितो वध्यघातन वशंगतो भवेत् ।**
**स्मरतो अवलोकितेश्वरं खण्डखण्ड तद शस्त्र गच्छियुः ॥१०॥**

यदि जल्लादो के वश मे पडा हुआ कोई व्यक्ति वध्यभूमि मे खडा है और वह अवलोकितेश्वर का स्मरण करता है, तो वध के वे सारे शस्त्र टुकडे-टुकडे हो जायेगे ।

**सचि दारुमयैरयोमयैर्हडिनिगडैरिह बद्ध बन्धनैः ।**
**स्मरतो अवलोकितेश्वरं क्षिप्रमेव विपटन्ति बन्धना ॥११॥**

यदि वह लकडी और लोहे की बनी हथकडी और बेडी के बन्धनो मे हो, तो अवलोकितेश्वर का स्मरण करते ही उसके सभी बन्धन टूट जाते है ।

**मन्त्रावलविद्य ओौषधी भूतवेताल शरीरनाशका ।**
**स्मरतो अवलोकितेश्वरं तान् गच्छन्ति यतः प्रवर्तिता ॥१२॥**

शक्तिशाली मन्त्र, विद्या, ओपधियाँ, भूत, वैताल और अन्य शरीरनाशक जीव, ये सभी अवलोकितेश्वर का स्मरण करते ही जहाँ से आये थे, वही चले जाते है ।

**सचि ओजहरैः परीवृतो नागयक्षसुरभूतराक्षसैः ।**
**स्मरतो अवलोकितेश्वरं रोमकूप न प्रभोन्ति हिंसितुम् ॥१३॥**

यदि (व्यक्ति) तेज हरण करनेवाले नाग, यक्ष, किन्नर, भूत और राक्षसो से घिरा हुआ हो और वह अवलोकितेश्वर का स्मरण करे, तो वे उसके रोमकूप का भी कुछ नही बिगाड सकते ।

**सचि व्याडमृगैः परीवृतस्तीक्ष्ण दंष्ट्रनखरैर्महाभयैः ।**
**स्मरतो अवलोकितेश्वरं क्षिप्र गच्छन्ति दिशा अनन्ततः ॥१४॥**

कोई तेज जबडे एव दाँतोंवाले भयकर व्यालो एव पशुओ से घिरा हो और यदि वह अवलोकितेश्वर का स्मरण करे, तो वे (दुष्ट जन्तु) विभिन्न दिशाओ मे शीघ्र भाग जायेगे ।

**सचि दृष्टिविषैः परीवृतो ज्वलनार्च्चिशिखिदुष्टदारुणैः ।**
**स्मरतो अवलोकितेश्वर क्षिप्रमेव ते भोन्ति निर्विषाः ॥१५॥**

कोई मनुष्य अग्नि की लपटोवाले भयकर विषैले सर्पो से घिरा हो और यदि वह अवलोकितेश्वर का स्मरण करे, तो वे (सर्प) शीघ्र ही विषहीन हो जाते है ।

**गम्भीर सविद्यु निश्चरी मेघवज्राशनि वारिप्रस्रवाः ।**
**स्मरतो अवलोकितेश्वरं क्षिप्रमेव प्रशमन्ति तत्क्षणम् ॥१६॥**

घोर बिजली गिरती हो, बादलो मे भयकर गडगडाहट हो रही हो एव मुसलाधार जल बरस रहा हो, तो अवलोकितेश्वर का स्मरण करते ही ये उसी क्षण शीघ्र शान्त हो जाते है ।

**बहुदुःखशतैरुपद्रुतान् सत्त्व दृष्ट्व बहुदुःखपीडितान् ।**
**शुभज्ञानबलो विलोकिया तेन त्रातरु जगे सदेवके ॥१७॥**

प्राणियो को अनेकशत दु खो मे आक्रान्त एव अनेक दु खो मे पीडित देखकर अपने श्रेष्ठ ज्ञान के बल मे (अवलोकितेश्वर) ने देवो-समेत इस जग की रक्षा की ।

**ऋद्धीबलपारमिंगतो विपुलज्ञान-उपायशिक्षितः ।**
**सर्वत्र दशद्दिशी जगे सर्वक्षेत्रेषु अशेष दृश्यते ॥१८॥**

अलौकिक बलो मे पारगत, विशाल ज्ञान एव उपायो मे शिक्षित वह (अवलोकितेश्वर) ससार मे सर्वत्र दसो दिशाओ मे सभी क्षेत्रो में पूर्णरूप से दिखाई पडते है ।

**ये च अक्षणदुर्गतीभया नरकतिर्यग्यमस्य शासने ।**
**जातीजरव्याधिपीडिता अनुपूर्वं प्रशमन्ति प्राणिनाम् ॥१९॥**

नरक, तिर्यक् योनि तथा यमलोको मे पडे हुए, भयकर दुर्गतियो के भय से आक्रान्त एव जन्म, जरा तथा व्याधि से पीडित प्राणियो को भी (इन अवलोकितेश्वर के दर्शन से) शान्ति मिल जाती है ।

**अथ खलु अक्षयमतिर्हृष्टतुष्टमना इमा गाथा अभाषत ।**

तदनन्तर, अक्षयमति ने हृष्ट एव सन्तुष्ट होकर ये गाथाएँ कही—

**शुभलोचन मैत्रलोचना प्रज्ञाज्ञानविशिष्टलोचना ।**
**कृपलोचन शुद्धलोचना प्रेमणीय सुमुखा सुलोचना ॥२०॥**

(हे अवलोकितेश्वर !) आप शुभ नेत्रोवाले, मित्रतापूर्ण नेत्रोवाले, प्रज्ञा एव ज्ञान से विशिष्ट नेत्रोवाले, कृपापूर्ण नेत्रोवाले, शुद्ध नेत्रोवाले, प्रेमपूर्ण एव सुन्दर मुखवाले तथा सुन्दर नेत्रवाले है ।

**अमलामल निर्मलप्रभा वितिमिरज्ञान दिवाकरप्रभा ।**
**अपहृतानिलज्वलप्रभा प्रतपन्तो जगती विरोचसे ।।२१।।**

आप अमल चरित्रवाले, निर्मल प्रभावाले, विशुद्ध ज्ञानवाले, सूर्य के समान प्रकाश-वाले अग्नि की प्रभा का अपहरण करनेवाले हे तथा स्वय प्रकाशित होते हुए इस ससार मे सुशोभित होते है ।

**कृपसद्गुणमैत्रगर्जिता शुभगुण मैत्रमना महाघना ।**
**क्लेशाग्नि शमेसि प्राणिनां धर्मवर्ष अमृतं प्रवर्षसि ।।२२।।**

आप कृपा, सद्गुण एव मित्रता की भावना से उद्दीप्त शुभ गुणोवाले, मैत्रीयुक्त चित्तवाले एव महान् मेघ है । आप प्राणियो के दु ख की अग्नि को शान्त करते है तथा अमृत-तुल्य धर्म की वर्षा करते है ।

**कलहे च विवादविग्रहे नरसंग्रामगते महाभये ।**
**स्मरतो अवलोकितेश्वरं प्रशमेया अरिसंघपापका ।।२३।।**

कलह, विवाद, झगडा, युद्धभूमि एव अन्य महान् भय के अवसरो पर अवलोकितेश्वर का स्मरण करने से सभी शत्रु एव पाप शान्त हो जाते है ।

**मेघस्वर दुन्दुभिस्वरो जलधरगर्जित ब्रह्मसुस्वरः ।**
**स्वरमण्डलपारमिगतः स्मरणीयो अवलोकितेश्वरः ।।२४।।**

मेघ के स्वरवाले, दुन्दुभि के स्वरवाले, जलधर के स्वरवाले, ब्रह्मा के स्वर-वाले एव सभी स्वरो मे पारगत अवलोकितेश्वर का स्मरण करना चाहिए ।

**स्मरथा स्मरथा म काङक्षथा शुद्धसत्त्वं अवलोकितेश्वरम् ।**
**मरणे व्यसने उपद्रवे त्राणु भोति शरणं परायणम् ।।२५।।**

शुद्धसत्त्व, अवलोकितेश्वर का पुन-पुन स्मरण करो । इस बात मे कभी सन्देह मत करो कि जो इनका (अवलोकितेश्वर का) शरणागत होता है, उसकी वे मरण, व्यसन एव उपद्रव के समय रक्षा करते है ।

**सर्वगुणस्य पारमिगतः सर्वसत्त्वकृपमैत्रलोचनो ।**
**गुणभूत महागुणोदधी वन्दनीयो अवलोकितेश्वरः ।।२६।।**

सर्वगुणो मे पारगत, सभी जीवो पर दया एव मित्रता से पूर्ण दृष्टि रखनेवाले, गुणयुक्त एव महान् गुणो के समुद्र अवलोकितेश्वर की वन्दना करनी चाहिए ।

**योऽसौ अनुकम्पको जगे वुद्ध भेष्यति अनागतेऽध्वनि ।**
**सर्वदुःखभयशोकनाशकं प्रणमामी अवलोकितेश्वरम् ॥२७॥**

भविष्य मे इस ससार मे सव पर दया करनेवाले, जो वुद्ध वनेंगे उन सभी दुःख, भय तथा शोक को नष्ट करनेवाले अवलोकितेश्वर को प्रणाम करता हूँ ।

**लोकेश्वर राजनायको भिक्षु धर्माकरु लोकपूजितो ।**
**वहुकल्पशतांश्चरित्व च प्राप्तु वोधि विरजां अनुत्तराम् ॥२८॥**

लोक के स्वामी, राजाओ के नायक, भिक्षुधर्म की खान एव लोक में पूजित होनेवाले इन्होने (अवलोकितेश्वर ने) अनेक शत कल्पो मे चर्या करके श्रेष्ठ शुद्ध वोधि प्राप्त की है ।

**स्थित दक्षिणवामतस्तथा वीजयन्त अमिताभनायकम् ।**
**मायोपमता समाधिना सर्वक्षेत्रे जिन गत्व पूजिषु ॥२९॥**

इन्होने अभिताभनायक के दाहिने और वाये रहकर उनके ऊपर (चँवर) डुलाया है और मायोपमान समाधि के द्वारा सभी क्षेत्रो मे जाकर वुद्ध की पूजा की है ।

**दिशि पश्चिमतः सुखाकरा लोकधातु विरजा सुखावती ।**
**यत्र एष अमिताभनायकः संप्रति तिष्ठति सत्त्वसारथिः ॥३०॥**

पश्चिम दिशा मे सुखदायक एव पवित्र सुखाकर (नामक) लोकधातु है, जहाँ प्राणियो के नेता ये अभिताभनायक इस समय रहते है ।

**न च इस्त्रिण तत्र संभवो नापि च मैथुनधर्म सर्वशः ।**
**उपपादुक ते जिनोरसाः पद्मगर्भेषु निषण्ण निर्मलाः ॥३१॥**

न वहाँ स्त्रियाँ है और न वहाँ यौन सम्वन्ध ही होता है । कमल के मध्य मे वैठे हुए वे वुद्ध के पवित्र पुत्र स्वयम्भू होते है ।

**सो चैव अमिताभनायकः पद्मगर्भे विरजे मनोरमे ।**
**सिंहासनि संनिषण्णको शालराजो व यथा विराजते ॥३२॥**

वे अभिताभनायक निर्मल एव सुन्दर कमलगर्भ मे सिंहासन पर वैठे हुए विशाल शालवृक्ष की तरह सुशोभित होते है ।

**सोऽपि तथा लोकनायको यस्य नास्ति त्रिभवेऽस्मि सादृशः ।**
**यन्मे पुण्य स्तवित्व संचितं क्षिप्र भोमि यथ त्वं नरोत्तम ॥३३॥ इति**

लोकनायक ऐसे है, जिनकी वरावरी करनेवाला (कोई) तीन लोक में नही है (उनकी) स्तुति करने से मैने जो पुण्य सचित किया है, उसके वल से हे नरोत्तम ! मै शीघ्र ही तुम जैसा हो जाऊँगा ।

अथ खलु धरणिंधरो बोधिसत्त्वो महासत्त्व उत्थायासनादेकांसमुत्तरासङ्गं कृत्वा दक्षिणं जानुमण्डलं पृथिव्यां प्रतिष्ठाप्य येन भगवांस्तेनाञ्जलिं प्रणाम्य भगवन्तमेतदवोचत् । न ते भगवन् सत्त्वा अवरकेण कुशलमूलेन समन्वागता भविष्यन्ति तेऽवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्येमं धर्मपर्यायपरिवर्तं श्रोष्यन्त्यवलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य विकुर्वानिर्देशं समन्तमुखपरिवर्तं नामावलोकितेश्वरस्य बोधिसत्त्वस्य विकुर्वणप्रातिहार्यम् ।

तदनन्तर, महासत्त्व बोधिसत्त्व धरणीन्धर आसन से उठकर चादर को एक कन्धे पर रखकर दाहिने घुटने को पृथ्वी पर टेककर जिधर भगवान् थे, ऊधर हाथ जोडकर भगवान् ने यह बोले—हे भगवन् ! वे प्राणी निम्नकोटि के कुशलमूल से सम्पन्न नही होगे, जो महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर के इस धर्मपर्यायपरिवर्त्त को सुनेगे तथा महासत्त्व बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर के विकुर्वानिर्देशक समन्तमुखपरिवर्त्त एव बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर के विकुर्वण-प्रातिहार्य को सुनेगे ।

अस्मिन् खलु पुनः समन्तमुखपरिवर्ते भगवता निर्देश्यमाने तस्याः पर्षदश्चतुरशीतीनां प्राणिसहस्राणामसमसमायामनुत्तरायां सम्यक्संबोधौ चित्तान्युत्पन्नान्यभूवन् ।

भगवान् के द्वारा इस समन्तमुखपरिवर्त्त के निर्देशनकाल मे उस परिषद् के चौरासी सहस्र प्राणियो के चित्त इस अद्वितीय एव श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि की ओर आकृष्ट हो गये ।

इति श्रीसद्धर्मपुण्डरीके धर्मपर्याये समन्तमुखपरिवर्तो नामावलोकितेश्वरविकुर्वणनिर्देशश्चतुर्विंशतिमः ॥२४॥

श्रेष्ठ सद्धर्मपुण्डरीक धर्मपर्याय का चौबीसवाँ अवलोकितेश्वर का विकुर्वण-निर्देश नामक समन्तमुखपरिवर्त्त समाप्त हुआ ।



# शुभव्यूहराजपूर्वयोगपरिवर्तः

अथ खलु भगवान् सर्वावन्तं बोधिसत्त्वगणमामन्त्रयामास । भूतपूर्वं कुलपुत्रातीतेऽध्वन्यसंख्येयैः कल्पैरसंख्येयतरैर्यदासीत्तेन कालेन तेन समयेन जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञो नाम तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो लोक उदपादि विद्याचरणसंपन्नः सुगतो लोकविदनुत्तरः पुरुषदम्यसारथिः शास्ता देवानां च मनुष्याणां च बुद्धो भगवान् प्रियदर्शने कल्पे वैरोचनरश्मिप्रतिमण्डितायां लोकधातौ । तस्य खलु पुनः कुलपुत्रा जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्य तथागतस्य प्रवचने शुभव्यूहो नाम राजाभूत् । तस्य खलु पुनः कुलपुत्रा राज्ञः शुभव्यूहस्य विमलदत्ता नाम भार्याभूत् । तस्य खलु पुनः कुलपुत्रा राज्ञः शुभव्यूहस्य द्वौ पुत्रावभूतामेको विमलगर्भो नाम द्वितीयो विमलनेत्रो नाम । तौ च द्वौ दारकावृद्धिमन्तौ चाभूतां प्रज्ञावन्तौ च पुण्यवन्तौ च ज्ञानवन्तौ च बोधिसत्त्वचर्यायां चाभियुक्तावभूताम् । तद् यथा दानपारमितायामभियुक्तावभूतां शीलपारमितायां क्षान्तिपारमितायां वीर्यपारमितायां ध्यानपारमितायां प्रज्ञापारमितायामुपायकौशल्यपारमितायां मैत्र्यां करुणायां मुदितायामुपेक्षायां यावत् सप्तत्रिंशत्सु बोधिपक्षिकेषु धर्मेषु । सर्वत्र पारंगतावभूतां विमलस्य समाधेः पारंगतौ नक्षत्रराजादित्यस्य समाधेः पारंगतौ विमलनिर्भासस्य समाधेः पारंगतौ विमलभासस्य समाधेः पारंगतावलंकारशुभस्य समाधेः पारगतौ महातेजोगर्भस्य समाधेः पारंगतावभूताम् । स च भगवांस्तेन कालेन तेन समयेनेमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं देशयामास तेषां सत्त्वानामनुकम्पायै तस्य च राज्ञः शुभव्यूहस्यानुकम्पायै । अथ खलु कुलपुत्रा विमलगर्भो दारको विमलनेत्रश्च दारको येन स्वमाता जनयित्री तेनोपसंक्रामतामुपसंक्रम्य दशनखमञ्जलिं प्रगृह्य जनयित्रीमेतदवोचत् । एह्यम्ब गमिष्यावस्तस्य भगवतो जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य सकाशं तं भगवन्तं जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धं दर्शनाय वन्दनाय पर्युपासनाय । तत्कस्य हेतोः । एष ह्यम्ब स भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः सदेवकस्य लोकस्य पुरतः सद्धर्मपुण्डरीकं नाम धर्मपर्यायं

विस्तरेण संप्रकाशयति। तं श्रवणाय गमिष्यावः। एवमुक्ते कुलपुत्रा विमलदत्ता राजभार्या विमलगर्भं दारकं विमलनेत्रं च दारकमेतदवोचत्। एष खलु कुलपुत्रौ युवयोः पिता राजा शुभव्यूहो ब्राह्मणेष्वभिप्रसन्नस्तस्मान्न लप्स्यथ तं तथागतं दर्शनायाभिगन्तुम्। अथ खलु कुलपुत्रा विमलगर्भो दारको विमलनेत्रश्च दारको दशनखमञ्जलिं प्रगृह्य तां स्वमातरं जनयित्रीमेतदवोचताम्। मिथ्यादृष्टिकुलेऽस्मिन्नावां जातावावां पुनर्धर्मराजपुत्राविति। अथ खलु कुलपुत्रा विमलदत्ता राजभार्या तौ द्वौ दारकावेतदवोचत्। साधु साधु कुलपुत्रौ युवां तस्य स्वपितू राज्ञः शुभव्यूहस्यानुकम्पार्थं किंचिदेव प्रातिहार्यं संदर्शयताम्। अप्येव नाम युवयोरन्तिके प्रसादं कुर्यात् प्रसन्नचित्तश्चास्माकमनुजानीयात् तस्य भगवतो जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धमभिगन्तुम्।

तदनन्तर, भगवान् सम्पूर्ण बोधिसत्त्वगण से बोले—हे कुलपुत्र! पूर्वकाल मे, विगत समय मे, अगण्य (एव) असख्येतर कल्पो के परे जो काल था, उस काल मे, उस समय उस लोक में तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, ज्ञान एव सदाचार से सम्पन्न, सुगत, लोकविद्, श्रेष्ठ दमनीय पुरुषो के नियन्ता, देवो एव मनुष्यो के शास्ता भगवान् बुद्ध जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ नाम से प्रियदर्शन कल्प मे वैराग्यरश्मिप्रतिमण्डित नामक लोकधातु मे उत्पन्न हुए। हे कुलपुत्रो! पुन. उन तथागत जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ के प्रवचन मे शुभव्यूह नाम के राजा रहते थे। पुन, हे कुलपुत्रो! राजा शुभव्यूह की विमलदत्ता नाम की पत्नी थी। पुन, हे कुलपुत्रो! उन राजा शुभव्यूह के दो पुत्र हुए—पहला विमलगर्भ नामक और दूसरा विमलनेत्र नामक। वे दोनो पुत्र ऋद्धिमान्, बुद्धिमान्, पुण्यवान् एव ज्ञानवान् थे तथा बोधिसत्त्वचर्या मे अभियुक्त थे—यथा दानपारमिता मे, शीलपारमिता मे, क्षान्तिपारमिता मे, वीर्यपारमिता मे, ध्यानपारमिता मे, प्रज्ञापारमिता मे, उपायकौशल्यपारमिता मे, मैत्री में, करुणा मे, मुदिता मे, उपेक्षा मे तथा सैंतीस बोधिपक्षिक धर्मों मे अभियुक्त थे। वे दोनो सर्वत्र पारगत थे। विमलसमाधि मे पारगत, नक्षत्रराजादित्यसमाधि मे पारगत विमलनिर्भाससमाधि मे पारगत, अलकारशुभसमाधि मे पारगत तथा महातेजोगर्भसमाधि मे पारगत थे। उन भगवान् ने उस काल मे, उस समय इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय का उन प्राणियो पर कृपा करने के लिए तथा राजा शुभव्यूह पर कृपा करने के लिए उपदेश किया। तदनन्तर, हे कुलपुत्रो! विमलगर्भ (नामक) पुत्र तथा विमलनेत्र (नामक) पुत्र (दोनो) जिस ओर (उनकी) जन्मदात्री अपनी माता थी, उस ओर गये और जाकर दसो उँगलियो को मिलाकर हाथ जोडकर माता से यह बोले—हे माता! आओ, हमलोग तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध उन भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ के निकट तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध उन भगवान् जलधरगर्जित

घोपसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञ के दर्शन, वन्दन तथा पर्युपासन के लिए चलें। वह किसलिए? हे माता! वे तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जित-घोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञ देवों से युक्त इस लोक के सामने सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय को विस्तारपूर्वक प्रकाशित करेंगे। (हम दोनों) उसको सुनने के लिए चलें। हे कुलपुत्रो! ऐसा कहने पर राजा की पत्नी विमलदत्ता विमलगर्भ (नामक) पुत्र से तथा विमलनेत्र नामक पुत्र से यह बोली—हे कुलपुत्रो! यह तुम दोनों का पिता राजा शुभव्यूह ब्राह्मणों में आसक्त है। अत, तुम तथागत के दर्शन के लिए नहीं जाने पाओगे। तदनन्तर, हे कुलपुत्रो! विमलनेत्र (नामक) पुत्र तथा विमलगर्भ (नामक) पुत्र (दोनों) दसों उँगलियों को जोटकर (हाथ जोटकर) अपनी उस जन्मदात्री माता से यह बोले—हम दोनों इस मिथ्यादृष्टिवाले कुल में उत्पन्न हुए हैं, फिर भी हम धर्मराज के पुत्र हैं। तदनन्तर, हे कुलपुत्रो! राजा की पत्नी विमलदत्ता उन दोनों पुत्रों से यह बोली—हे कुलपुत्रो! तुम दोनों धन्य हो। तुम दोनों उन अपने पिता राजा शुभव्यूह की भलाई के लिए कोई प्रातिहार्य दिखलाओ, जिससे कि वह तुम लोगों पर कृपा करे और प्रसन्नचित्त होकर हमलोगों को उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञ के निकट जाने की आज्ञा दे दे।

अथ खलु कुलपुत्रा विमलगर्भो दारको विमलनेत्रश्च दारकस्तस्यां वेलायां सप्ततालमात्रं वैहायसमभ्युद्गम्य तस्य पितू राज्ञः शुभव्यूहस्यानुकम्पार्थं बुद्धानुज्ञातानि यमकानि प्रातिहार्याण्यकुरुताम्। तौ तत्रैवान्तरीक्षे गतौ शय्यामकल्पयतां तत्रैवान्तरीक्षे चंक्रमतस्तत्रैवान्तरीक्षे रजो व्युधुनीतां तत्रैवान्तरीक्षेऽधःकायाद्वारिधारां प्रमुमोचतुरूर्ध्वकायादग्निस्कन्धं प्रज्वालयतः स्मोर्ध्वकायाद्वारिधारां प्रमुमोचतुरधःकायादग्निस्कन्धं प्रज्वालयतः स्म। तौ तस्मिन्नेवाकाशे महान्तौ भूत्वा खुड्डकौ भवतः खुड्डकौ भूत्वा महान्तौ भवतः। तस्मिन्नेवान्तरीक्षेऽन्तर्धायतः पृथिव्यामुन्मज्जतः पृथिव्यामुन्मज्जित्वाकाश उन्मज्जतः। इयद्भिः खलु पुनः कुलपुत्रा ऋद्धिप्रातिहार्यैस्ताभ्यां द्वाभ्यां दारकाभ्यां स शुभव्यूहो राजा स्वपिता विनीतः। अथ खलु कुलपुत्राः स राजा शुभव्यूहस्तयोर्दारकयोस्तमृद्धिप्रातिहार्यं दृष्ट्वा तस्यां वेलाया तुष्ट उदग्र आत्तमनाः प्रमुदितः प्रीतिसौमनस्यजातो दशनखमञ्जलिं प्रगृह्य तौ दारकावेतदवोचत्। को युवयोः कुलपुत्रौ शास्ता कस्य वा युवां शिष्याविति। अथ खलु कुलपुत्रास्तौ द्वौ दारकौ तं राजानं शुभव्यूहमेतदवोचत्। एष स महाराज भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धस्तिष्ठति ध्रियते यापयति रत्नमये बोधिवृक्षमूले धर्मासनोपविष्टः सदेवकस्य लोकस्य पुरतः सद्धर्मपुण्डरीकं नाम धर्मपर्यायं विस्तरेण संप्रकाशयति। स

**आवयोर्भगवान् शास्ता तस्यावां महाराज शिष्यौ । अथ खलु कुलपुत्राः स राजा शुभव्यूहस्तौ दारकावेतदवोचत् । पश्यामो वयं कुलपुत्रौ तं युवयोः शास्तारम् । गमिष्यामो वयं तस्य भगवतः सकाशम् ।**

तदनन्तर, हे कुलपुत्रो ! विमलगर्भ (नामक) पुत्र तथा विमलनेत्र (नामक) पुत्र दोनो ने उस समय आकाश मे सात ताल ऊँचे उठकर उन (अपने) पिता राजा शुभव्यूह की भलाई के लिए बुद्ध के द्वारा बताये गये यमकप्रातिहार्य किये । उन दोनो ने वही अन्तरिक्ष मे जाकर शय्या बनवाई । (वे) वही अन्तरिक्ष मे घूमते रहे, वही अन्तरिक्ष मे उन्होने धूल उडाई, वही अन्तरिक्ष में शरीर के अधोभाग से जल की धारा निकाली, ऊर्ध्वभाग से अग्नि प्रज्वलित की, शरीर के ऊर्ध्वभाग से जल की धारा निकाली तथा शरीर के अधोभाग मे अग्नि प्रज्वलित की । वे उसी आकाश मे कभी विशालकाय होकर लघुकाय हो गये और कभी लघुकाय होकर विशालकाय हो गये । वे दोनो उसी अन्तरिक्ष मे अन्तर्हित हो गये और पृथ्वी पर निकले । पृथ्वी से निकलकर आकाश से निकले । पुन , हे कुलपुत्रो ! उन अलौकिक प्रातिहार्यो के द्वारा उन दोनों ने अपने पिता उन राजा शुभव्यूह को दीक्षित कर दिया । तदनन्तर, हे कुलपुत्रो ! वह राजा शुभव्यूह उन दोनो पुत्रो के अलौकिक प्रातिहार्य को देखकर तुष्ट, उदग्र, आत्तमना एव प्रमुदित हुआ तथा (उसके हृदय में ) प्रीति एव सौमनस्य उत्पन्न हुआ, वह दसो उँगलियों को मिलाकर, (हाथ जोडकर) उन दोनो पुत्रो से यह बोला—हे कुलपुत्रो ! तुम लोगो का कौन गुरु है अथवा तुम किसके शिष्य हो । तदनन्तर, हे कुलपुत्रो ! वे दोनों पुत्र उन राजा शुभव्यूह से यह बोले— जो यह महाराज अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराज-सकुसुमिताभिज्ञ विराजमान है, स्थिर है एव यापन करते है, वे ही रत्नमय बोधिवृक्ष के नीचे धर्मासन पर बैठकर देवो से युक्त ससार के सामने सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय को विस्तारपूर्वक प्रकाशित करते है । वे ही भगवान् हमारे गुरु है और हे महाराज ! उन्ही के हम शिष्य हैं । तदनन्तर, हे कुलपुत्रो ! वह राजा शुभव्यूह दोनो पुत्रो से यह बोला—हे कुलपुत्रो ! हम तुम दोनो के शास्ता को देखेगे । उन भगवान् के निकट हम जायेगे ।

**अथ खलु कुलपुत्रास्तौ द्वौ दारकौ ततोऽन्तरीक्षादवतीर्य येन स्वमाता जनयित्री तेनोपसंक्रामतामुपसंक्रम्य दशनखमञ्जलिं प्रगृह्य स्वमातरं जनयित्रीमेतदवोचताम् । एष आवाभ्यामम्ब विनीतः स्वपितानुत्तरायां सम्यक्संबोधौ । कृतमावाभ्यां पितुः शास्तृकृत्यम् । तदिदानीमुत्स्रष्टुमर्हस्यावां तस्य भगवतः सकाशे प्रव्रजिष्याव इति ।**

तदनन्तर, हे कुलपुत्र ! वे दोनो लडके उस अन्तरिक्ष से उतरकर जिधर उनकी (अपनी) जन्मदात्री माता थी, उधर गये और पूर्ण रूप से हाथ जोडकर अपनी जन्मदात्री माता से यह बोले—हे माता ! हमने अपने उन पिता को श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि मे

दीक्षित कर लिया है। हम दोनों ने अपने पिता के गुरु का काम किया है। अतः, इस समय हम दोनों को छोड दो। हम दोनों उन भगवान् के निकट जाकर प्रव्रज्या ग्रहण करेंगे।

**अथ खलु कुलपुत्रा विमलगर्भो दारको विमलनेत्रश्च दारकस्तस्यां वेलायां स्वमातरं जनयित्रीं गाथाभ्यामध्यभाषताम्।**

तदनन्तर, हे कुलपुत्रो! विमलगर्भ (नामक) पुत्र तथा विमलनेत्र (नामक) पुत्र दोनों उस समय अपनी जन्मदात्री माता से इन दो गाथाओं द्वारा बोले—

**अनुजानीह्यावयोरम्ब प्रव्रज्यामनगारिकाम्।**
**आवां वै प्रव्रजिष्यावो दुर्लभो हि तथागतः ॥१॥**

हे माता! हम दोनों को अनगारिका-प्रव्रज्या ग्रहण करने की आज्ञा दो। हम प्रव्रज्या ग्रहण करेंगे; क्योंकि तथागत दुर्लभ है।

**औदुम्बरं यथा पुष्पं सुदुर्लभतरो जिनः।**
**उत्सृज्य प्रव्रजिष्यावो दुर्लभा क्षणसंपदा ॥२॥**

गूलर के फूल के समान जिन अत्यन्त दुर्लभ है। हम दोनों (सब कुछ) त्याग कर प्रव्रज्या ग्रहण करेंगे, यत ऐसा अमूल्य क्षण दुर्लभ होता है।

**विमलदत्ता राजभार्याह।**

राजमहिषी विमलदत्ता ने कहा—

**उत्सृजामि युवामद्य गच्छथा साधु दारकौ।**
**वयं पि प्रव्रजिष्यामो दुर्लभो हि तथागतः ॥३॥ इति।**

आज मैं तुम दोनों को छोड देती हूँ (मुक्त कर देती हूँ)। हे पुत्रो! अच्छी तरह जाओ। हम भी प्रव्रजित होंगे। यत, तथागत दुर्लभ है।

**अथ खलु कुलपुत्रास्तौ द्वौ दारकाविमे गाथे भाषित्वा तौ मातापितरावेदवोचताम्। साध्वम्ब तातैत वयं सर्वे सहिता भूत्वा गमिष्यामस्तस्य भगतोव जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक् संबुद्धस्य सकाशमुपसंक्रमिष्यामस्तं भगवन्तं दर्शनाय वन्दनाय पर्युपासनाय धर्मश्रवणाय। तत् कस्य होतोः। दुर्लभो ह्यम्ब तात बुद्धोत्पाद उदुम्बरपुष्पसदृशो महार्णवयुगच्छिद्रकूर्मग्रीवाप्रवेशवत्। दुर्लभप्रादुर्भावा अम्ब बुद्धा भगवन्तः। तस्मात्तर्ह्यम्ब तात परमपुण्योपस्तब्धा वयमीदृशे प्रवचन उपपन्नाः। तत् साध्वम्ब तातोत्सृजध्वमावां गमिष्यावस्तस्य भगवतो जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्-**

संबुद्धस्य सकाशे प्रव्रजिष्यावः । दुर्लभं ह्यम्ब तात तथागतानां दर्शनम् । दुर्लभो ह्यद्य कालः । ईदृशो धर्मराजा । परमदुर्लभेदृशी क्षणसंपत् ।

तदनन्तर, हे कुलपुत्रो ! वे दोनों लड़के ये दो गाथाएँ कहकर उन माता-पिता से यह बोले—हे माता ! हे पिता ! आओ । हम सब मिलकर उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ के निकट उन भगवान् के दर्शन वन्दन एवं पर्युपासन तथा उनसे धर्मोपदेश सुनने के लिए चलें । यह किसलिए ? क्योंकि, हे माता ! हे पिता ! बुद्ध का उत्पन्न होना गूलर के फूल के समान एवं महासमुद्र के युगच्छिद्र में कछुआ की गरदन के प्रवेश करने के समान दुर्लभ है। हे माता ! भगवान् बुद्धों का प्रादुर्भाव दुर्लभ है, अत हे माता ! हे पिता ! इस प्रकार के प्रवचन में उत्पन्न होकर हमलोग परम पुण्य के भागी हैं । अत, हे माता ! हे पिता ! हम दोनों को मुक्त कर दो । हम दोनों उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ के निकट जायेंगे और प्रव्रजित होंगे । हे माता ! हे पिता ! तथागतों के दर्शन दुर्लभ हैं । आज का समय भी दुर्लभ है । इस तरह का धर्म का राजा भी दुर्लभ है । इस तरह का मूल्यवान् समय तो अत्यन्त दुर्लभ है ।

तेन खलु पुनः कुलपुत्राः समयेन तस्य राज्ञः शुभव्यूहस्यान्तःपुराच्चतुरशीतिरन्तःपुरिकासहस्राण्यस्य सद्धर्मपुण्डरीकस्य धर्मपर्यायस्य भाजनभूतान्यभूवन् । विमलनेत्रश्च दारकोऽस्मिन् धर्मपर्याये चरितावी विमलगर्भश्च दारको बहुकल्पकोटीनयुतशतसहस्राणि सर्वसत्त्वपापजहने समाधौ चरितोऽभूत् किमिति सर्वसत्त्वाः सर्वपापं जहेयुरिति । सा च तयोर्दारकयोर्माता विमलदत्ता राजभार्या सर्वबुद्धसंगीतिं सर्वबुद्धधर्मगुह्यस्थानानि च संजानीते स्म । अथ खलु कुलपुत्रा राजा शुभव्यूहस्ताभ्यां द्वाभ्यां दारकाभ्यां तथागतशासने विनीतोऽवतारितश्च परिपाचितश्च सर्वस्वजनपरिवारः सा च विमलदत्ता राजभार्या सर्वस्वजनपरिवारा तौ च द्वौ दारकौ राज्ञः शुभव्यहस्य पुत्रौ द्वाचत्वारिंशद्भिः प्राणिसहस्रैः सार्द्धं सान्तःपुरौ सामात्यौ सर्वे सहिताः समग्रा येन भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्तथागतोऽर्हन् सम्यक् संबुद्धस्तेनोपसंक्रामन्नुपसंक्रम्य तस्य भगवतः पादौ शिरसाभिवन्द्य तं भगवन्तं त्रिष्कृत्वः प्रदक्षिणीकृत्यैकान्ते तस्थुः ।

तदनन्तर, हे कुलपुत्रो ! उस समय उन राजा शुभव्यूह के अन्त पुर की चौरासी सहस्र स्त्रियाँ उस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय के (उपदेश) का पात्र बन गई । विमलनेत्र (नामक) पुत्र ने इस धर्मपर्याय का आचरण किया तथा विमलगर्भ (नामक) पुत्र ने अनेक कोटीनयुत शतसहस्र कल्पों तक सर्वसत्त्वपापजहन समाधि का अभ्यास

किया। यथा, सभी प्राणी सभी पापो से मुक्त हो जायें। उन दोनो पुत्रो की माता राजमहिषी विमलदत्ता ने पूर्णबुद्धसगीति एव धर्म के सभी गुह्यस्थानो को जान लिया। तदनन्तर, हे कुलपुत्रो! अपने उन दो पुत्रो के द्वारा तथागत के शासन मे विनीत, अवतरित एव परिपाचित अपने सभी स्वजनो के साथ राजा शुभव्यूह तथा वह राजमहिषी विमलदत्ता तथा बयालीस हजार प्राणियो, अन्त पुर की स्त्रियो एव मन्त्रियो के साथ वे दोनो लडके राजा शुभव्यूह के पुत्र, ये सभी मिलकर एक साथ जिधर तथागत, अर्हत, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ थे, उधर गये और निकट जाकर उन भगवान् के चरणो मे शिरसाभिवादन करके तथा उन भगवान् की तीन बार प्रदक्षिणा करके एक ओर खडे हो गये।

अथ खलु कुलपुत्राः स भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो राजानं शुभव्यूहं सपरिवारमुपसंक्रान्तं विदित्वा धार्म्या कथया संदर्शयति समादापयति समुत्तेजयति संप्रहर्षयति। अथ खलु कुलपुत्रा राजा शुभव्यहस्तेन भगवता धार्म्या कथया साधु च सुष्ठु च संदर्शितः समादापित· समुत्तेजितः संप्रहर्षितस्तस्या वेलाया तुष्ट उदग्र आत्तमनाः प्रमुदित. प्रीतिसौमनस्यजातः कनीयसो भ्रातुः पट्टं बद्ध्वा राज्ये प्रतिष्ठाप्य सपुत्रस्वजनपरिवारः सा च विमलदत्ता राजभार्या सर्वस्त्रीगणपरिवारा तौ च द्वौ दारकौ सार्धं तैर्द्वाचत्वारिंशद्भिः प्राणिसहस्रैः सर्वे सहिताः समग्रास्तस्य भगवतो जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्सबुद्धस्य प्रवचने श्रद्धयागारादनगारिकां प्रव्रजिताः। प्रव्रजित्वा च राजा शुभव्यूहः सपरिवारश्चतुरशीतिवर्षसहस्राण्यभियुक्तो विजहार इमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं चिन्तयन् भावयन् पर्यवदापयन्। अथ खलु कुलपुत्राः स राजा शुभव्यूहस्तेषां चतुरशीतीना वर्षसहस्राणामत्ययेन सर्वगुणालङ्कारव्यूहं नाम समाधिं प्रतिलभते स्म। सहप्रतिलब्धाच्चास्य समाधेरथ तावदेव सप्ततालमात्रं वैहायसमभ्युद्गच्छति स्म। ।।।।।

तदनन्तर, हे कुलपुत्रो! वह तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ राजा शुभव्यूह को सपरिवार आया जानकर धार्मी कथाओ के द्वारा (उनको) सन्दर्शित, समादापित, समुत्तेजित एव सम्प्रहर्षित करने लगे। तदनन्तर, हे कुलपुत्रो! राजा शुभव्यूह उन भगवान् के द्वारा धार्मी कथाओ से, अच्छी तरह से, पूर्णरूप से सन्दर्शित, समादापित, समुत्तेजित एव सम्प्रहर्षित होकर उस समय तुष्ट, उदग्र, आत्तमना एव प्रमुदित हुए तथा उनके हृदय मे प्रीति और सौमनस्य उत्पन्न हुआ और (अपन) छोटे भाई के (मस्तक पर) पट्ट बाँधकर, उसको राज्य पर प्रतिष्ठित करके

अपने पुत्र एवं परिवार के साथ वह राजा शुभव्यूह तथा सभी स्त्रियों के साथ वह राजमहिषी विमलदत्ता तथा उन बयालीस सहस्र प्राणियों के साथ वे दोनों लडके—ये सभी मिलकर एक साथ उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वर-नक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञ के उपदेशों में श्रद्धा रखते हुए घर-द्वार छोड़कर अनगारिक रूप से प्रव्रजित हो गये। प्रव्रजित होकर राजा शुभव्यूह ने सपरिवार इस सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय का चिन्तन, मनन एवं पर्यवदापन करते हुए चौरासी सहस्र वर्षों तक तत्परतापूर्वक विहार किया। तदनन्तर, हे कुलपुत्रो! उस राजा शुभव्यूह ने उन चौरासी सहस्र वर्षों के बीत जाने पर 'सर्वगुणालंकारव्यूह' नामक समाधि प्राप्त की। उस समाधि के प्राप्त करने के साथ ही (वह) आकाश में सात ताल की ऊँचाई पर उठ गया।

अथ खलु कुलपुत्राः स राजा शुभव्यूहो गगनतले स्थितस्तं भगवन्तं जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञं तथागतमर्हन्तं सम्यक्-संबुद्धमेतदवोचत्। इमौ भगवन् मम पुत्रौ शास्तारौ भवतो यदहमाभ्यामृद्धि-प्रातिहार्येण तस्मान्महतो दृष्टिगताद्विनिर्वर्तितस्तथागतशासने च प्रतिष्ठापितः परिपाचितश्चावतारितश्च तथागतदर्शनाय च संचोदितः। कल्याणमित्रौ भगवन् मम तौ द्वौ दारकौ पुत्ररूपेण मम गृह उपपन्नौ यदुत पूर्वकुशलमूल-स्मरणार्थम्।

तदनन्तर, हे कुलपुत्रो! वह राजा शुभव्यूह आकाश में स्थित उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञ से यह बोला—हे भगवन्! ये दोनों मेरे पुत्र (मेरे) गुरु हैं। क्योंकि, इन्होंने ही अलौकिक प्रातिहार्य के द्वारा मुझे उस महान् दृष्टिगत (संसार) से हटाया है तथा (मुझे) तथागत के शासन में प्रतिष्ठित, परिपाचित, अवतारित एवं तथागत के दर्शन के लिए प्रेरित किया है। हे भगवन्! मेरे वे दोनों पुत्र कल्याणमित्र हैं। तथा मुझे पूर्वजन्मकृत कुशलमूल का स्मरण दिलाने के लिए मेरे घर पुत्र-रूप से उत्पन्न हुए।

एवमुक्ते भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्तथा-गतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धस्तं राजानं शुभव्यूहमेतदवोचत्। एवमेतन्महाराजैव-मेतद् यथा वदसि। अवरोपितकुशलमूलानां हि महाराज कुलपुत्राणां कुलदुहितॄणां च सर्वेषु भवगतिच्युत्युपपत्त्यायतनेषूपपन्नानां सुलभानि भवन्ति कल्याणमित्राणि यानि शास्तृकृत्येन प्रत्युपस्थितानि भवन्ति। यान्यनुत्तरायां सम्यक्संबोधौ शासकान्यवतारकाणि परिपाचकानि भवन्ति। उदारमेत-न्महाराज स्थानं यदुत कल्याणमित्रपरिग्रहस्तथागतदर्शनसमादापकः। पश्यसि त्वं महाराजैतौ द्वौ दारकौ। आह। पश्यामि भगवन्, पश्यामि सुगत।

भगवानाह । एतौ खलु पुनर्महाराज कुलपुत्रौ पञ्चषष्टीनां गङ्गानदीवालिकासमानां तथागतानामर्हतां सम्यक्संबुद्धानामन्तिके पूजा करिष्यत इमं च सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं धारयिष्यतः सत्त्वानामनुकम्पार्थं मिथ्यादृष्टीनां च सत्त्वानां सम्यग्दृष्टये वीर्यसंजननार्थम् ।

ऐसा कहने पर तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ उस राजा शुभव्यूह से यह बोले—हे महाराज ! ठीक है। जो तुम कहते हो, वह ठीक है, क्योंकि हे महाराज ! कुशलमूल की स्थापना करनेवाले कुलपुत्रों एवं कुलकन्याओं को ही सभी भवगति, च्युति, उपपत्ति तथा आयतनों में उत्पन्न होने पर (ऐसे) कल्याणमित्र सुलभ होते हैं। जो उनके गुरु के कार्य को करते हैं तथा जो श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि (के विषय में) उनके शासक, अवतारक एवं परिपाचक होते हैं। हे महाराज ! तथागत के दर्शन करानेवाले कल्याणमित्र का पद अत्यन्त श्रेष्ठ है। हे महाराज ! तुम इन दो लड़कों को देखते हो। शुभव्यूह ने कहा—भगवन् ! देखता हूँ, सुगत ! देखता हूँ। भगवान् ने कहा—हे महाराज ! ये दोनों कुलपुत्र गंगा नदी की वालुका के पैंसठगुना के समान तथागतों, अर्हतों, सम्यक् सम्बुद्धों की पूजा करेंगे तथा प्राणियों की भलाई के लिए, मिथ्यादृष्टि प्राणियों के हृदय में सम्यक् दृष्टि के लिए एवं उनमें शक्ति उत्पन्न करने के लिए इस सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय को धारण करेंगे।

अथ खलु कुलपुत्राः स राजा शुभव्यूहस्ततो गगनतलादवतीर्य दशनखमञ्जलिं प्रगृह्य तं भगवन्तं जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धमेतदवोचत् । तत् साधु भगवन् निर्दिशतु तथागत कीदृशेन ज्ञानेन समन्वागतस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो येन मूर्ध्न्युष्णीषो विभाति विमलनेत्रश्च भगवान् भ्रुवोर्मध्ये चोर्णा विभाति शशिशंखपाण्डराभा सा च समसहिता दन्तावली वदनान्तरे विराजति बिम्बोष्ठश्च भगवांश्चारुनेत्रश्च सुगतः ।

तदनन्तर, हे कुलपुत्रो ! वह राजा शुभव्यूह उस आकाश से उतरकर पूर्ण अंजलि बनाकर उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितसुस्वरनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ से यह बोला—अत, हे भगवन् ! तथागत ठीक से बताये कि तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध किस तरह के ज्ञान से युक्त हैं। जिसके (फलस्वरूप उनके) मस्तक पर पगड़ी सुशोभित होती है, भगवान् की आँखें निर्मल हैं, भौंहों के मध्य में ऊर्णा सुशोभित होती है, मुख के अन्दर चन्द्रमा एवं शंख के समान श्वेत आभावाली चौरस एवं मिली हुई दाँतों की पंक्ति सुशोभित होती है। भगवान् के ओष्ठ लाल हैं तथा सुगत के नेत्र सुन्दर हैं।

अथ खलु कुलपुत्राः स राजा शुभव्यूह इयद्भिर्गुणैस्तं भगवन्तं जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धमभिष्टुत्यान्यैश्च गुणकोटीनयुतशतसहस्रैस्तं भगवन्तमभिष्टुत्य तस्यां वेलायां तं भगवन्तं जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धमेतदवोचत् । आश्चर्यं भगवन् यावन्महार्थमिदं तथागतशासनमचिन्त्यगुणसमन्वागतश्च तथागतप्रवेदितो धर्मविनयो यावत् सुप्रज्ञप्ता च तथागतशिक्षा । अद्याग्रेण वयं भगवन्न भूयश्चित्तस्य वशगा भविष्यामो न भूयो मिथ्यादृष्टेर्वशगा भविष्यामो न भूयः क्रोधस्य वशगा भविष्यामो न भूयः पापकानां चित्तोत्पादानां वशगा भविष्यामः । एभिरहं भगवन्नियद्भिरकुशलैर्धर्मैः समन्वागतो नेच्छामि भगवतोऽन्तिकमुपसंक्रमितुम् ।

तदनन्तर, हे कुलपुत्रो ! वह राजा शुभव्यूह इतने गुणो से उन तथागत अर्हत्, सम्यक्, सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञ की स्तुति करके तथा अन्य कोटि नयुत शतसहस्र गुणो से उन भगवान् की स्तुति करके उस समय उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसकुसुमिताभिज्ञ से यह बोला—हे भगवन् ! आश्चर्य है कि तथागत का यह शासन महान् अर्थ से परिपूर्ण है एव तथागतो के द्वारा बताया गया धर्मविनय अचिन्त्य गुणो से सम्पन्न है । और, यह तथागत की शिक्षा कितनी अच्छी तरह घोषित की गई है । हे भगवन् ! आज से आगे हम लोग पुन मन के वशीभूत नही होगे, न पुन मिथ्या दृष्टि के वशीभूत होगे, न पुन रोष के वशीभूत होगे और न पुन चित्त के पापपूर्ण विचारो के वशीभूत होगे । हे भगवन् ! मै इन इतने अकुशल धर्मों से युक्त होकर आपके निकट नही आना चाहता हूँ ।

स तस्य भगवतो जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्य पादौ शिरसाभिवन्द्यान्तरीक्षगत एवास्थात् । अथ खलु स राजा शुभव्यूहः सा च विमलदत्ता राजभार्या शतसहस्रमूल्यं मुक्ताहारं भगवत उपर्यन्तरीक्षेऽक्षैप्सीत् । समनन्तरक्षिप्तश्च स मुक्ताहारस्तस्य भगवतो मूर्ध्नि मुक्ताहारः कूटागारः संस्थितोऽभूच्चतुरस्रश्चतुःस्थूणः समभागः सुविभक्तो दर्शनीयः । तस्मिंश्च कूटागारे पर्यङ्कः प्रादुर्भूतोऽनेकदूष्यशतसहस्रसंस्तृतस्तस्मिंश्च पर्यङ्के तथागतविग्रहः पर्यङ्कबद्धः संदृश्यते स्म । अथ खलु राज्ञः शुभव्यूहस्यैतदभवत् । महानुभावमिदं बुद्धज्ञानमचिन्त्यगुणसमन्वागतश्च तथागतो यत्र हि नामायं तथागतविग्रहः कूटागारमध्यगतः संदृश्यते प्रासादिको दर्शनीयः परमशुभवर्णपुष्करतया समन्वागतः ।

वह उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञ के चरणो मे शिरसाभिवादन करके अन्तरिक्ष मे ही खडा रहा। तदनन्तर, उस राजा शुभव्यूह तथा उस राजमहिषी विमलदत्ता ने सौ हजार (मुद्रा) की कीमतवाला हार भगवान् के ऊपर अन्तरिक्ष मे फेका। फेकने के अनन्तर ही वह मोती का हार भगवान् के मस्तक पर चार अस्रो से युक्त, चार स्तम्भोवाले, समभाग, सुविभक्त एव दर्शनीय ऊँचे भवन के रूप मे खडा हो गया। उस कूटागार मे अनेक शतसहस्र वस्तुओ से सुशोभित एक पलग प्रादुर्भूत हुआ और उस पलग पर पर्यंक की मुद्रा मे तथागत का विग्रह दिखाई पडा। तदनन्तर, राजा शुभव्यूह के मन मे यह (विचार) आया--यह बुद्धज्ञान महान् प्रभावशाली है एव तथागत भी अचिन्त्य गुणो से समन्वित है। क्योकि, कूटागार के मध्य मे स्थित अत्यन्त शुभ्र वर्ण के कमल की शोभा से सम्पन्न, आनन्ददायक तथा दर्शनीय तथागत का विग्रह दिखाई पड रहा है।

अथ खलु भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसंकुसुमिताभिज्ञस्तथागतश्चतस्रः पर्षदः आमन्त्रयते स्म। पश्यथ भिक्षवो यूयं शुभव्यूहं राजानं गगनतलस्थं सिंहनादं नदन्तम्। आहुः। पश्यामो भगवन्। भगवानाह। एष खलु भिक्षवः शुभव्यूहो राजा मम शासने भिक्षुभावं कृत्वा शालेन्द्रराजो नाम तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो लोके भविष्यति विद्याचरणसंपन्नः सुगतो लोकविदनुत्तरः पुरुषदम्यसारथिः शास्ता देवानां च मनुष्याणां च बुद्धो भगवान् विस्तीर्णवत्यां लोकधातावभ्युद्गतराजो नाम स कल्पो भविष्यति। तस्य खलु पुनर्भिक्षवः शालेन्द्रराजस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्संबुद्धस्याप्रमेयो बोधिसत्त्वसंघो भविष्यत्यप्रमेयः श्रावकसंघः। समा पाणितलजाता च वैडूर्यमयी सा विस्तीर्णवती लोकधातुर्भविष्यति। एवमचिन्त्यः स तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धो भविष्यति। स्यात् खलु पुनः कुलपुत्रा युष्माकं काङक्षा वा विमतिर्वा विचिकित्सा वा अन्यः स तेन कालेन तेन समयेन शुभव्यूहो नाम राजाभूत्। न खलु पुनः कुलपुत्रा युष्माभिरेवं द्रष्टव्यम्। तत् कस्य हेतोः। अयमेव स पद्मश्रीर्बोधिसत्त्वो महासत्त्वस्तेन कालेन तेन समयेन शुभव्यूहो नाम राजाभूत्। स्यात् खलु पुनः कुलपुत्रा युष्माकं काङक्षा वा विमतिर्वा विचिकित्सा वा अन्या सा तेन कालेन तेन समयेन विमलदत्ता नाम राजभार्याभूत्। न खलु पुनः कुलपुत्रा युष्माभिरेवं द्रष्टव्यम्। तत् कस्य हेतोः। अयं स वैरोचनरश्मिप्रतिमण्डितध्वजराजो नाम बोधिसत्त्वो महासत्त्वस्तेन कालेन तेन समयेन विमलदत्ता नाम राजभार्याभूत् तस्य राज्ञः शुभव्यूहस्यानुकम्पार्थं तेषां च सत्त्वानां राज्ञः शुभव्यूहस्य भार्यात्वमभ्युपगतोऽभूत्। स्यात् खलु पुनः कुलपुत्रा युष्माकं काङक्षा वा विमतिर्वा विचिकित्सा

वा अन्यौ तौ तेन कालेन तेन समयेन द्वौ दारकावभूताम् । न खलु पुनः कुलपुत्रा युष्माभिरेवं द्रष्टव्यम् । तत्कस्य हेतोः । इमौ तौ भैषज्यराजश्च भैषज्यसमुद्गतश्च तेन कालेन तेन समयेन तस्य राज्ञः शुभव्यूहस्य पुत्रावभूताम् । एवमचिन्त्यगुणसमन्वागतौ कुलपुत्रा भैषज्यराजो भैषज्यसमुद्गतश्च बोधिसत्त्वौ महासत्त्वौ बहुबुद्धकोटीनयुतशतसहस्रावरोपितकुशलमूलावेतावुभावपि सत्पुरुषावचिन्त्यधर्मसमन्वागतौ । ये चैतयोः सत्पुरुषयोर्नामधेयं धारयिष्यन्ति ते सर्वे नमस्करणीया भविष्यन्ति सदेवकेन लोकेन ।

तत्पश्चात्, तथागत भगवान् जलधरगर्जितघोषसुस्वरनक्षत्रराजसङ्कुसुमिताभिज्ञ ने चारो परिषदों से कहा—हे भिक्षुओ ! तुमलोग आकाशस्थित एव सिंहनाद करते हुए राजा शुभव्यूह को देखो । (वे) बोले—हे भगवन् ! हम देख रहे हैं । भगवान् बोले—हे भिक्षुओ ! यह शुभव्यूह मेरे शासन में भिक्षुत्व ग्रहण करके इस लोक में विस्तीर्णवती लोकधातु में तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, ज्ञान और सदाचार से सम्पन्न, सुगत, लोकविद्, श्रेष्ठ दमनीय पुरुषों का नियन्ता, देवो और मनुष्यो का शास्ता शालेन्द्रराज नामक भगवान् बुद्ध होगा । उसका नाम अभ्युद्गतराज होगा । पुन, हे भिक्षुओ ! उस तथागत, अर्हत्, सम्यक्, सम्बुद्ध, भगवान् शालेन्द्रराज का अप्रमेय बोधिसत्त्वसघ होगा और अप्रमेय श्रावकसघ होगा । वह विस्तीर्णवती लोकधातु हथेली के समान चौरस तथा वैदूर्य-निर्मित होगी और वह तथागत, सम्यक् सम्बुद्ध, अचिन्त्य होगा । पुन, हे कुलपुत्रो ! शायद तुमलोगो को काक्षा हो, विमति हो या विचिकित्सा हो कि उस काल में, उस समय वह शुभव्यूह नामक राजा कोई दूसरा व्यक्ति था । हे कुलपुत्रो ! तुमलोगो को ऐसा नही सोचना चाहिए । ऐसा क्यो (नही सोचना चाहिए) ? क्योंकि, महासत्त्व बोधिसत्त्व पद्मश्री उस काल मे उस समय शुभव्यूह नामक राजा था । हे कुलपुत्रो ! शायद तुमलोगो को काक्षा हो, विमति हो अथवा विचिकित्सा हो कि उस काल मे उस समय वह राजमहिषी विमलदत्ता कोई दूसरी थी । हे कुलपुत्रो ! ऐसा तुम्हे नही सोचना चाहिए । ऐसा क्यो (नही सोचना चाहिए) ? यत, यही वह महासत्त्व बोधिसत्त्व वैरोचनरश्मिप्रतिमण्डितध्वजराज उस काल मे उस समय विमलदत्ता नामक राजमहिषी था । उस राजा शुभव्यूह तथा उन प्राणियो की भलाई के लिए वह राजा शुभव्यूह की पत्नी बना था । हे कुलपुत्रो ! शायद तुमलोगो को काक्षा हो, विमति हो, विचिकित्सा हो, उस काल मे उस समय वे दो पुत्र दूसरे व्यक्ति थे । हे कुलपुत्रो ! तुमलोगो को ऐसा नही सोचना चाहिए । ऐसा क्यो (नहीं सोचना चाहिए) ? यत, हे कुलपुत्रो ! भैषज्यराज तथा भैषज्य-समुद्गत ये दोनो ही उस काल मे उस समय उस राजा शुभव्यूह के पुत्र थे । हे कुल-पुत्रो ! इस प्रकार, भैषज्यराज एव भैषज्यसमुद्गत ये दोनो बोधिसत्त्व महासत्त्व अचिन्त्य गुणो से सम्पन्न अनेक कोटि नयुत शतसहस्र बुद्धो के द्वारा कुशलमूल की

स्थापना करनेवाले एव अचिन्त्य धर्मो से सम्पन्न सत्पुरुप थे। जो इन दोनो सत्पुरुषों के नाम स्मरण रखेगे, वे सभी देवो से युक्त इस लोक के नमस्करणीय होंगे।

**अस्मिन् खलु पुनः पूर्वयोगपरिवर्ते भाष्यमाणे चतुरशीतीनां प्राणिसहस्राणां विरजो विगतमलं धर्मेषु धर्मचक्षुर्विशुद्धम् ।**

इस पूर्वयोगपरिवर्त के उपदेश के समय मे ही चौरासी सहस्र प्राणियो की धर्मचक्षु धर्मों के विपय मे विरज, निर्मल एव विशुद्ध हो गई।

**इति श्रीसद्धर्मपुण्डरीके धर्मपर्याये शुभव्यूहराजपूर्वयोगपरिवर्तो नाम पञ्चविंशतिमः ।।२५।।**

श्रेष्ठ सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय का पच्चीसवाँ शुभव्यूहराजपूर्वयोगपरिवर्त्त समाप्त हुआ।



# समन्तभद्रोत्साहनपरिवर्त

अथ खलु समन्तभद्रो बोधिसत्त्वो महासत्त्वः पूर्वस्यां दिशि गणनां समतिक्रान्तैर्बोधिसत्त्वैर्महासत्त्वैः सार्धं परिवृतः पुरस्कृतः प्रकम्पद्भिः क्षेत्रैः प्रवर्षद्भिः पद्मैः प्रवाद्यमानैस्तूर्यकोटीनयुतशतसहस्रैर्महता बोधिसत्त्वानुभावेन महत्या बोधिसत्त्वविकुर्वया महत्या बोधिसत्त्वर्द्ध्या महता बोधिसत्त्वमाहात्म्येन महता बोधिसत्त्वसमाहितेन महता बोधिसत्त्वतेजसा जाज्वल्यमानेन महता बोधिसत्त्वयानेन महता बोधिसत्त्वप्रातिहार्येण महद्भिर्देवनागयक्षगन्धर्वासुरगरुडकिन्नरमहोरगमनुष्यामनुष्यैः परिवृतः पुरस्कृत एवमचिन्त्यैर्ऋद्धिप्रातिहार्यैः समन्तभद्रो बोधिसत्त्वो महासत्त्व इमां लोकधातुं संप्राप्तः। स येन गृध्रकूटः पर्वतराजो येन च भगवांस्तेनोपसंक्रामदुपसंक्रम्य भगवतः पादौ शिरसाभिवन्द्य सप्तकृत्वः प्रदक्षिणीकृत्य भगवन्तमेतदवोचत्। अहं भगवंस्तस्य भगवतो रत्नतेजोऽभ्युद्गतराजस्य तथागतस्य बुद्धक्षेत्रादिहागत इह भगवन् सहायां लोकधातावयं सद्धर्मपुण्डरीको धर्मपर्यायो देश्यत इति तमहं श्रवणायागतो भगवतः शाक्यमुनेस्तथागतस्य सकाशममूनि च भगवन्नेतावन्ति बोधिसत्त्वशतसहस्राणीमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायं श्रवणायागतानि। तत् साधु भगवन् देशयतु तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्ध इमं सद्धर्मपुण्डरीकं धर्मपर्यायमेषां बोधिसत्त्वानां महासत्त्वानां विस्तरेण। एवमुक्ते भगवान् समन्तभद्रं बोधिसत्त्वं महासत्त्वमेतदवोचत्। उद्घटितज्ञा हि कुलपुत्रैते बोधिसत्त्वा महासत्त्वाः। अपि त्वयं सद्धर्मपुण्डरीको धर्मपर्यायो यदुतासंभिन्नतथता। ते बोधिसत्त्वा आहुः। एवमेतद् भगवन्नेवमेतत् सुगत। अथ खलु यास्तस्यां पर्षदि भिक्षुभिक्षुण्युपासकोपासिकाश्च संनिपतितास्तासां सद्धर्मपुण्डरीके धर्मपर्याये प्रतिष्ठापनार्थं पुनरपि भगवान् समन्तभद्रं बोधिसत्त्वं महासत्त्वमेतदवोचत्। चतुर्भिः कुलपुत्र धर्मैः समन्वागतस्य मातृग्रामस्यायं सद्धर्मपुण्डरीको धर्मपर्यायो हस्तगतो भविष्यति। कतमैश्चतुर्भिः। यदुत बुद्धैर्भगवद्भिरधिष्ठितो भविष्यत्यवरोपितकुशलमूलश्च भविष्यति निरयराशिव्यवस्थितश्च भविष्यति सर्वसत्त्वपरित्राणार्थमनुत्तरायां सम्यक्संबुद्धौ चित्तमुत्पादयिष्यति। एभिः कुलपुत्र चतुर्भिर्धर्मैः समन्वागतस्य मातृग्रामस्यायं सद्धर्मपुण्डरीको धर्मपर्यायो हस्तगतो भविष्यति।

एकबार पूर्वदिशा में जबकि क्षेत्र काँप रहे थे, कमलो की वर्षा हो रही थी एव कोटीनयुत शतसहस्र तूर्य बज रहे थे, महासत्त्व बोधिसत्त्व समन्तभद्र गणना से परे महासत्त्व बोधिसत्त्वो से परिवृत एव पुरस्कृत बोधिसत्त्व के महान् अनुभाव, बोधिसत्त्व की महती विकुर्वा, बोधिसत्त्व की महती ऋद्धि, बोधिसत्त्व के महान् माहात्म्य, बोधिसत्त्व के महान् समाहित, बोधिसत्त्व के महान् तेज, बोधिसत्त्व के जाज्वल्यमान तथा महान् यान एव बोधिसत्त्व के महान् प्रातिहार्य से (सम्पन्न) बडे-बडे देव, यक्ष, गन्धर्व, असुर, गरुड, किन्नर, महोरग, मनुष्य तथा मनुष्येतर प्राणियो से परिवृत एव पुरस्कृत तथा इस प्रकार की (अन्य) अचिन्त्य ऋद्धियों एव प्रातिहार्यो से सम्पन्न (वे) महासत्त्व बोधिसत्त्व समन्तभद्र इस लोक-धातु मे आये। जिधर पर्वतराज गृध्रकूट था तथा जिधर भगवान् थे, उधर (वे) गये और जाकर भगवान् के चरणो मे शिरसाभिवादन करके सात बार प्रदक्षिणा करके भगवान् से यह बोले—हे भगवन् ! मै उन तथागत, भगवान् रत्नतेजोभ्युद्गतराज के बुद्धक्षेत्र मे यहाँ आया हूं ! हे भगवन् ! इस सहा लोकधातु मे इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय की देशना होती है। ऐसा जानकर उसे सुनने के लिए तथागत भगवान् शाक्य-मुनि के निकट आया हूँ। और, हे भगवन् ! ये इतने शतसहस्र बोधिसत्त्व भी इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय को सुनने के लिए आये है। अत, हे भगवन् ! तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध इस सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय की इन बोधिसत्त्व महासत्त्वो को अच्छी तरह विस्तारपूर्वक देशना करे। ऐसा कहने पर भगवान् महासत्त्व बोधिसत्त्व समन्तभद्र से यह बोले—हे कुलपुत्र ! ये महासत्त्व बोधिसत्त्व धर्म को जाननेवाले है और यह सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय धर्म से असम्भिन्न और तद्वत् है। वे बोधिसत्त्व बोले—हे भगवन् ! यह ऐसा ही है। हे सुगत ! यह ऐसा ही है। तदनन्तर, उस परिषद् मे जो भिक्षु, भिक्षुणी, उपासक और उपासिका एकत्र थे, उनको सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय मे प्रतिष्ठित करने के लिए भगवान् उन महासत्त्व बोधिसत्त्व समन्तभद्र से यह बोले—हे कुलपुत्र। चार धर्मो से सम्पन्न स्त्री का इस सद्धर्म-पुण्डरीक नामक धर्मपर्याय पर अधिकार होगा। किन चार धर्मो से (सम्पन्न) ? (जो) भगवान् बुद्धो से अधिष्ठित होगी, जिसने कुशलमूल का आरोपण किया होगा, जो नियत-राशि में व्यवस्थित होगी तथा जो सभी प्राणियो की रक्षा के लिए श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि मे अपना ध्यान लगायगी। हे कुलपुत्र ! इन चार धर्मो से समन्वित स्त्री का ही सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय पर अधिकार होगा।

**अथ खलु समन्तभद्रो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो भगवन्तमेतदवोचत्। अहं भगवन् पश्चिमे काले पश्चिमे समये पश्चिमायां पञ्चशत्यां वर्तमानायामेवंरूपाणां सूत्रान्तधारकाणां भिक्षूणां रक्षां करिष्यामि स्वस्त्ययनं करिष्यामि दण्डपरिहारं करिष्यामि विषदूषणं करिष्यामि यथा न कश्चित्तेषां धर्मभाणकानामवतार-प्रेक्ष्यवतारगवेष्यवतारं लप्स्यते न मारः पापीयानवतारप्रेक्ष्यवतारगवेष्यवतारं लप्स्यते न मारपुत्रा न मारकायिका देवपुत्रा न मारकन्या न मारपार्षद्या यावन्न**

भूयो मारपर्युत्थितो भविष्यति । न देवपुत्रा न यक्षा न प्रेता न पूतना न कृत्या न वेताडास्तस्य धर्मभाणकस्यावतारप्रेक्षिणोऽवतारगवेषिणोऽवतारं लप्स्यन्ते । अहं भगवंस्तस्य धर्मभाणकस्य सततसमितं नित्यकालं रक्षां करिष्यामि । यदा च स धर्मभाणकोऽस्मिन् धर्मपर्याये चिन्तायोगमनुयुक्तश्चंक्रमाभिरूढो भविष्यति तदाहं भगवंस्तस्य धर्मभाणकस्यान्तिके श्वेतषड्दन्तं गजराजमभिरुह्य तस्य धर्मभाणकस्य चंक्रमकुटीमुपसंक्रमिष्यामि बोधिसत्त्वगणपरिवृतोऽस्य धर्मपर्यायस्यारक्षाय । यदा पुनरस्तस्य धर्मभाणकस्यास्मिन् धर्मपर्याये चिन्तायोगमनुयुक्तस्य सत इतो धर्मपर्यायादन्तशः पदव्यञ्जनं परिभ्रष्टं भविष्यति तदाहं तस्मिन् श्वेतषड्दन्ते गजराजेऽभिरुह्य तस्य धर्मभाणकस्य संमुखमुपदर्शयित्वा इमं धर्मपर्यायमविकलं प्रत्युच्चारयिष्यामि । स च धर्मभाणको ममात्मभावं दृष्ट्वेमं च धर्मपर्यायमविकलं ममान्तिकाच्छ्रुत्वा तुष्ट उदग्र आत्तमनाः प्रमुदितः प्रीतिसौमनस्यजातो भूयस्या मात्रयास्मिन् धर्मपर्याये वीर्यमारप्स्यते मम च सहदर्शनेन समाधिं प्रतिलप्स्यते धारण्यावर्त्ता च नाम धारणी प्रतिलप्स्यते कोटीशतसहस्रावर्ता च नाम धारणी प्रतिलप्स्यते सर्वरुतकौशल्यावर्ता च नाम धारणी प्रतिलप्स्यते ।

तदनन्तर, महासत्त्व बोधिसत्त्व समन्तभद्र भगवान् से यह बोले—हे भगवन् ! मैं अन्तिम काल में, अन्तिम समय मे, अन्तिम वर्त्तमान पाँच सौ वर्षों मे इस प्रकार के सूत्र-धारक भिक्षुओ की रक्षा करूँगा । उनका मगलवाचन करूँगा । उनकी दण्ड से रक्षा करूँगा तथा उनके विप (पापो) को नष्ट करूँगा, जिससे कि उन धर्मभाणको का कोई अवतारप्रेक्षी (या) अवतारगवेषी उनके अवतार को नही प्राप्त कर सकेगा । उनका अवतारप्रेक्षी (या) अवतारगवेषी पापी मार भी उनके अवतार को नही प्राप्त कर सकेगा, और न मार के पुत्र, न मार के कायिक देवपुत्र, न मार की कन्याएँ तथा न मार के सभासद ही उनके अवतार को प्राप्त करेगे । यहाँतक कि मार का पुन पर्युत्थान भी नही होगा । उस धर्मभाणक के अवतारप्रेक्षी एव अवतारगवेषी न देवपुत्र, न यक्ष, न प्रेत, न पूतना, न कृत्या और न वैताल ही उनके अवतार को प्राप्त कर सकेंगे । हे भगवन् ! उस धर्ममाणक की मैं सदा, निरन्तर (एव) नित्यकाल रक्षा करूँगा । जब यह धर्मभाणक इस धर्मपर्याय के चिन्तन मे मग्न होकर चक्रमाभिरूढ होगा, तब हे भगवन् ! मैं बोधिसत्त्वगण से घिरा हुआ छह श्वेत दाँतोवाले श्रेष्ठ हाथी पर चढकर उस धर्मपर्याय की रक्षा के लिए उस धर्मभाणक की चक्रमकुटी के पास जाऊँगा । इस धर्मपर्याय के चिन्तन मे तन्मय वह धर्मभाणक जब इस धर्मपर्याय के शब्द एव वर्ण को भूलने लगेगा, तब मैं छह श्वेत दाँतोवाले हाथी पर चढकर इस धर्मभाणक के सम्मुख उपस्थित होकर इस सम्पूर्ण धर्मपर्याय का अविकल रूप से प्रत्युच्चारण कराऊँगा। वह धर्मभाणक

मेरे स्वरूप को देखकर (तथा) इस धर्मपर्याय को मुझसे अविकल रूप से सुनकर तुष्ट, उदग्र, आत्तमना एवं प्रमुदित होगा तथा उसके हृदय में प्रीति एवं सौमनस्य उत्पन्न होगा तथा (वह) विशेष मात्रा में इस धर्मपर्याय की प्राप्ति के लिए प्रयास करने लगेगा और मेरे दर्शन करते ही समाधि प्राप्त कर लेगा तथा 'धारण्यावर्त्ता' नामक धारणी प्राप्त करेगा, 'कोटीशतसहस्रावर्त्ता' नामक धारणी प्राप्त करेगा एवं 'सर्वरुतकौशल्यावर्त्ता' नामक धारणी प्राप्त करेगा।

ये च भगवन् पश्चिमे काले पश्चिमे समये पश्चिमायां पञ्चशत्यां भिक्षवो वा भिक्षुण्यो वोपासका वोपासिका वैवं सूत्रान्तधारका एवं सूत्रान्तलेखका एवं सूत्रान्तमार्गका एवं सूत्रान्तवाचका ये पश्चिमे काले पश्चिमे समये पश्चिमायां पञ्चशत्यामस्मिन् धर्मपर्याये त्रिसप्ताहमेकविंशतिदिवसानि चंक्रमाभिरूढा अभियुक्ता भविष्यन्ति तेषामहं सर्वसत्त्वप्रियदर्शनमात्मभावं संदर्शयिष्यामि। तमेव श्वेतं षड्दन्तं गजराजमभिरुह्य बोधिसत्त्वगणपरिवृत एकविंशतिमे दिवसे तेषां धर्मभाणकानां चंक्रममागमिष्यामि आगत्य च तान् धर्मभाणकान् परिसंहर्षयिष्यामि समादापयिष्यामि समुत्तेजयिष्यामि संप्रहर्षयिष्यामि। धारणीं चैषां दास्यामि यथा ते धर्मभाणका न केनचिद्धर्षणीया भविष्यन्ति न चैषां मनुष्या वामनुष्या वावतारं लप्स्यन्ते न च नार्योऽपसंहरिष्यन्ति। रक्षां चैषां करिष्यामि स्वस्त्ययनं करिष्यामि दण्डपरिहारं करिष्यामि विषदूषणं करिष्यामि। तेषां च वयं भगवन् धर्मभाणकानामिमानि धारणीपदानि दास्यामि। तानि भगवन् धारणीपदानि तद् यथा।

अदण्डे दण्डपतिदण्डावर्तनि दण्डकुशले दण्डसुधारि सुधारि सुधारपति बुद्धपश्यने सर्वधारणी आवर्तनि संवर्तनि संघपरीक्षिते संघनिर्घातनि धर्मपरीक्षिते सर्वसत्त्वरुतकौशल्यानुगते सिंहविक्रीडिते अनुवर्ते वर्तनि वर्तालि स्वाहा।

हे भगवन्! अन्तिम काल में, अन्तिम समय में, अन्तिम पाँच सौ वर्षों में जो भिक्षु या भिक्षुणी, उपासक या उपासिका, सूत्रान्त के धारक, सूत्रान्त के लेखक, सूत्रान्त के खोजनेवाले एवं सूत्रान्त के वाचक होंगे तथा जो अन्तिम काल में, अन्तिम समय में, अन्तिम पाँच सौ वर्षों में इस धर्मपर्याय में तीन सप्ताह तक, इक्कीस दिनों तक निरन्तर चलते हुए रत होंगे, उनको मैं अपना सर्वसत्त्वप्रियदर्शन रूप दिखलाऊँगा। छह श्वेत दाँतोंवाले उसी श्रेष्ठ हाथी पर चढ़कर बोधिसत्त्वगण से परिवृत मैं इक्कीसवें दिन इन धर्मभाणकों के चक्रम (भ्रमण के स्थान) पर आऊँगा और आकर इन धर्मभाणकों को प्रतिसहर्षित, समादापित, समुत्तेजित एवं सम्प्रहर्षित करूँगा। मैं इन्हें धारणी दूँगा, जिससे ये धर्मभाणक किसी के द्वारा धर्षणीय नहीं होंगे और न मनुष्य या

न मनुष्येतर (प्राणी) इनका अवतार प्राप्त करेंगे और न स्त्रियाँ इनका अपसहरण करेंगी। इनकी रक्षा करूँगा (इनका) कल्याण करूँगा, (इन्हे) दण्ड से बचाऊँगा और इनके विष (पापों) का नष्ट करूँगा। हे भगवन्! उन धर्मभाणको को मैं ये 'धारणीपद' दूँगा। हे भगवन्! धारणीपद ये है —

"अदण्डे दण्डपति दण्डावर्तनि दण्डकुशले दण्डसुधारि सुधारि सुधारपति बुद्धपश्यने सर्वधारणि आवर्तनि संवर्तनि संघपरीक्षिते संघनिर्घातनि धर्मपरीक्षिते सर्वसत्त्वरुतकौशल्यानुगते सिंहविक्रीडिते अनुवर्ते वर्तनि वर्तालि स्वाहा।"

इमानि तानि भगवन् धारणीपदानि यस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य श्रोत्रेन्द्रियस्यावभासमागमिष्यन्ति वेदितव्यमेतत् समन्तभद्रस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्याधिष्ठानमिति।

हे भगवन्! ये धारणीपद जिस महासत्त्व बोधिसत्त्व के कर्णेन्द्रिय के निकट आयेंगे (उसे) जानना चाहिए कि यह महासत्त्व बोधिसत्त्व समन्तभद्र का अधिष्ठान है।

अयं च भगवन् सद्धर्मपुण्डरीको धर्मपर्यायोऽस्मिन् जम्बुद्वीपे प्रचरमाणो येषां बोधिसत्त्वानां महासत्त्वाना हस्तगतो भविष्यति तैर्भगवन् धर्मभाणकै-रेवं वेदितव्यम्। समन्तभद्रस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्यानुभावेन यद-स्माकमयं धर्मपर्यायो हस्तगत. समन्तभद्रस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य तेजसा। समन्तभद्रस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य चर्यायास्ते भगवन् सत्त्वा लाभिनो भविष्यन्ति बहुबुद्धावरोपितकुशलमूलाश्च ते सत्त्वा भविष्यन्ति तथा-गतपाणिपरिमार्जितमूर्धानश्च ते भगवन् सत्त्वा भविष्यन्ति। य इदं सूत्रं लिखिष्यन्ति धारयिष्यन्ति मम तैर्भगवन् प्रियं कृतं भविष्यति। य इदं सूत्रं लिखिष्यन्ति ये चास्यार्थमनुभोत्स्यन्ते लिखित्वा च ते भगवन्निदं सूत्रमित-श्च्युत्वा त्रयस्त्रिंशतां देवाना सभागतायोपपत्स्यन्ते सहोपपन्नानां चैषां चतुर-शीतिरप्सरसां सहस्राण्युपसंक्रमिष्यन्ति। भेरीमात्रेण मुकुटेन ते देवपुत्रा-स्तासामप्सरसां मध्ये स्थास्यन्ति। ईदृशः कुलपुत्रा इमं धर्मपर्यायं लिखित्वा पुण्यस्कन्धः कः पुनर्वादो य एतमुद्देक्ष्यन्ति स्वाध्यायिष्यन्ति चिन्तयिष्यन्ति मनसिकरिष्यन्ति। तस्मात्तर्हि कुलपुत्राः सत्कृत्यायं सद्धर्मपुण्डरीको धर्म-पर्यायो लिखितव्य· सर्वचेतः समन्वाहृत्य। यश्चाविक्षिप्तेन मनसिकारेण लिखिष्यति तस्य बुद्धसहस्रं हस्तमुपनामयिष्यति मरणकाले चास्य बुद्धसहस्रं संमुखमुपदर्शनं करिष्यति। न च दुर्गतिविनिपातगामी भविष्यति। इत-श्च्युतश्च तुषितानां देवानां सभागतायोपपत्स्यते यत्र स मैत्रेय बोधिसत्त्वो महा सत्त्वस्तिष्ठति द्वात्रिंशद्वरलक्षणो बोधिसत्त्वगणपरिवृतोऽप्सरःकोटीनयुतशत-

सहस्रपुरस्कृतो धर्मं देशयति । तस्मात्तर्हि कुलपुत्राः पण्डितेन कुलपुत्रेण वा कुलदुहित्रा वायं सद्धर्मपुण्डरीको धर्मपर्यायः सत्कृत्य लिखितव्यः सत्कृत्योद्देष्टव्यः सत्कृत्य स्वाध्यायितव्यः सत्कृत्य मनसिकर्त्तव्यः । इमं कुलपुत्रा धर्मपर्यायं लिखित्वोद्दिश्य स्वाध्यायित्वा भावयित्वा मनसिकृत्वैवमप्रमेया गुणा भविष्यन्ति । तस्मात्तर्हि तेन पण्डितेन भगवन् कुलपुत्रेण वा कुलदुहित्रा वायं सद्धर्मपुण्डरीको धर्मपर्यायो धारयितव्य एतावन्तस्तेषां गुणानुशंसा भविष्यन्ति । तस्मात्तर्हि भगवन्नहमपि तावदिमं धर्मपर्यायमधिष्ठास्यामि यथा भगवन् ममाधिष्ठानेनायं धर्मपर्यायोऽस्मिन् जम्बुद्वीपे प्रचरिष्यतीति ।

हे भगवन् ! इस जम्बूद्वीप मे फैलता हुआ यह सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय जिन महासत्त्व बोधिसत्त्वो को प्राप्त होगा, हे भगवन् ! उन धर्मभाणको को ऐसा सोचना चाहिए कि यह धर्मपर्याय हमलोगो को महासत्त्व बोधिसत्त्व समन्तभद्र के प्रभाव से तथा महासत्त्व बोधिसत्त्व के तेज से प्राप्त हुआ है । वे प्राणी महासत्त्व बोधिसत्त्व समन्तभद्र की चर्या को प्राप्त करेगे । वे प्राणी अनेक बुद्धो के द्वारा कुशलमूल को आरोपित करायेगे तथा हे भगवन् ! उन प्राणियो का मस्तक तथागत के हाथ के स्पर्श से शुद्ध हो जायगा । जो इस सूत्र को लिखेगे, धारण करेगे, हे भगवन् ! वे मेरा प्रिय करेगे । जो इस सूत्र को लिखेगे तथा जो इसके अर्थ को समझेगे वे इस सूत्र को लिखकर यहाँ से च्युत होकर त्रायस्त्रिंश देवताओ के लोक मे उत्पन्न होगे और इनके उत्पन्न होते ही इनके निकट चौरासी सहस्र अप्सराएँ पहुँचेगी । भेरी के समान (ऊँचे) मुकुट को धारण करके वे देवपुत्र उन अप्सराओं के बीच मे रहेगे । हे कुलपुत्रो ! इस धर्मपर्याय को लिखकर (जब) ऐसा पुण्य प्राप्त होता है, तब पुन उनलोगो का क्या कहना, जो इसका उपदेश देगे, स्वाध्याय करेगे, चिन्तन करेगे और उसे मन मे धारण करेगे । अत, हे कुलपुत्रो ! इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय को आदरपूर्वक एव पूर्ण ध्यान से लिखना चाहिए । जो एकाग्रचित्त होकर इसको लिखेगा, उसके हाथ को सहस्रो बुद्ध सहारा देगे और मरण के समय सहस्र बुद्धो के प्रत्यक्ष दर्शन प्राप्त होगे । वह दुर्गति और पतन का भागी नही होगा । यहाँ से च्युत होकर तुषित देवो के लोक मे उत्पन्न होगा, जहाँ बत्तीस श्रेष्ठ लक्षणो से युक्त महासत्त्व बोधिसत्त्व मैत्रेय रहते है तथा बोधिसत्त्व के गण मे परिवृत तथा कोटीनयुत शतसहस्र अप्सराओ से पुरस्कृत होकर धर्म की देशना करते है । अत, हे कुलपुत्रो ! चतुर कुलपुत्र या कुलकन्याओ को इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्मपर्याय को सत्कारपूर्वक लिखना चाहिए, (इसका) सत्कारपूर्वक उपदेश देना चाहिए, (इसका) सत्कारपूर्वक स्वाध्याय करना चाहिए तथा (इसको) सत्कारपूर्वक मन में धारण करना चाहिए । हे कुलपुत्रो ! इस धर्मपर्याय को लिखने, इसका उपदेश करने, इसको समझने और इसको मन मे धारण करने से ही अप्रमेय गुण प्राप्त हो जायेगे । अत, हे भगवन् ! उस चतुर कुलपुत्र या कुलकन्या को इस सद्धर्मपुण्डरीक

(नामक) धर्मपर्याय को धारण करना चाहिए। इतने से ही उनको गुणों की चर्या होने लगेगी। अत, हे भगवन्! मैं भी इस धर्मपर्याय का अधिष्ठाता बनूँगा, यत हे भगवन्! मेरे अधिष्ठाता बनने से यह धर्मपर्याय इस जम्बूद्वीप में फैलेगा।

अथ खलु तस्यां वेलायां भगवान् शाक्यमुनिस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः समन्तभद्राय बोधिसत्त्वाय महासत्त्वाय साधुकारमदात्। साधु साधु समन्तभद्र यत्र हि नाम त्वमेवं बहुजनहिताय बहुजनसुखाय लोकानुकम्पायै महतो जनकायस्यार्थाय हिताय सुखाय प्रतिपन्नः एवमचिन्त्यधर्मसमन्वागतोऽसि महाकरुणासंगृहीतेनाध्याशयेनाचिन्त्यसंगृहीतेन चित्तोत्पादेन यस्त्वं स्वयमेव तेषां धर्मभाणकानामधिष्ठानं करोषि। ये केचित् कुलपुत्राः समन्तभद्रस्य बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य नामधेयं धारयिष्यन्ति वेदितव्यं तैः शाक्यमुनिस्तथागतो दृष्ट इति। अयं च सद्धर्मपुण्डरीको धर्मपर्यायस्तस्य भगवतः शाक्यमुनेरन्तिकाच्छ्रुतः शाक्यमुनिश्च तथागतस्तैः पूजितः शाक्यमुनेश्च तथागतस्य धर्मं देशयतः साधुकारोऽनुप्रदत्तः। अनुमोदितश्चायं धर्मपर्यायो भविष्यति। शाक्यमुनिना च तथागतेन तेषां मूर्ध्नि पाणिः प्रतिष्ठापितो भविष्यति। भगवांश्च शाक्यमुनिस्तैश्चीवरैरवच्छादितो भविष्यति। तथागतशासनपरिग्राहकाश्च ते समन्तभद्र कुलपुत्रा वा कुलदुहितरो वा वेदितव्याः। न च तेषां लोकायते रुचिर्भविष्यति न काव्यप्रसृताः सत्त्वास्तेषामभिरुचिता भविष्यन्ति न नृत्तका न मल्ला न नर्त्तका न शौण्डिकौरभ्रिककौक्कुटिकसौकरिकस्त्रीपोषकाः सत्त्वास्तेषामभिरुचिता भविष्यन्ति। ईदृशांश्च सूत्रान्तान् श्रुत्वा लिखित्वा धारयित्वा वाचयित्वा वा न तेषामन्यदभिरुचितं भविष्यति। स्वभावधर्मसमन्वागताश्च ते सत्त्वा वेदितव्याः। प्रत्यात्मिकश्च तेषां योनिशो मनसिकारो भविष्यति। स्वपुण्यबलाधाराश्च ते सत्त्वा भविष्यन्ति प्रियदर्शनाश्च ते भविष्यन्ति सत्त्वानाम्। एवं सूत्रान्तधारकाश्च ये भिक्षवो भविष्यन्ति न तेषां रागो व्याबाधिष्यति न द्वेषो न मोहो नेर्ष्या न मात्सर्यं न म्रक्षो न मानो नाधिमानो न मिथ्यामानः। स्वलाभसंतुष्टाश्च ते समन्तभद्र धर्मभाणका भविष्यन्ति। यः समन्तभद्र पश्चिमे काले पश्चिमे समये पश्चिमायां पञ्चशत्यां वर्तमानायामस्य सद्धर्मपुण्डरीकस्य धर्मपर्यायस्य धारकं भिक्षुं पश्येत् एवं चित्तमुत्पादयितव्यम्। गमिष्यत्ययं कुलपुत्रो बोधिमण्डं निर्जेष्यत्ययं कुलपुत्रो मारकलिचक्रं प्रवर्तयिष्यत्ययं धर्मचक्रं पराहनिष्यत्ययं धर्मदुन्दुभिं प्रपूरयिष्यत्ययं धर्मशङ्खं प्रवर्षयिष्यत्ययं धर्मवर्षमभिरोक्ष्यत्ययं धर्मसिंहासनम्। य इमं धर्म-

पर्यायं पश्चिमे काले पश्चिमे समये पश्चिमायां पञ्चशत्यां वर्तमानायां धारयिष्यन्ति न ते भिक्षवो लुब्धा भविष्यन्ति न चीवरगृद्धा न पात्रगृद्धा भविष्यन्ति । ऋजुकाश्च ते धर्मभाणका भविष्यन्ति त्रिविमोक्षलाभिनश्च ते धर्मभाणका भविष्यन्ति । दृष्टधार्मिकं च तेषां निर्वर्तिष्यति । य एवंसूत्रान्तधारकाणां धर्मभाणकानां भिक्षूणां मोहं दास्यन्ति जात्यन्धास्ते सत्त्वा भविष्यन्ति । ये चैवंरूपाणां सूत्रान्तधारकाणां भिक्षूणामवर्णं संश्रावयिष्यन्ति तेषां दृष्ट एव धर्मे कायश्चित्रो भविष्यति । य एवं सूत्रान्तलेखकानामुच्चग्घनं करिष्यन्त्युल्लपिष्यन्ति ते खण्डदन्ताश्च भविष्यन्ति विरलदन्ताश्च भविष्यन्ति बीभत्सोष्ठाश्च भविष्यन्ति चिपिटनासाश्च भविष्यन्ति विपरीतहस्तपादाश्च भविष्यन्ति विपरीतनेत्राश्च भविष्यन्ति दुर्गन्धिकायाश्च भविष्यन्ति गण्डपिटकविर्चीचिदद्रुकण्ड्वाकीर्णशरीराश्च भविष्यन्ति। य ईदृशाना सूत्रान्तलेखकानां सूत्रान्तवाचकानां च सूत्रान्तधारकाणां च सूत्रान्तदेशकाना चाप्रियां वाचं भूतामभूतां वा संश्रावयिष्यन्ति तेषामिदमागाढतरं पापकं कर्म वेदितव्यम् । तस्मात्तर्हि समन्तभद्रास्य धर्मपर्यायस्य धारकाणां भिक्षूणां दूरत एव प्रत्युत्थातव्यं यथा तथागतस्यान्तिके गौरवं कर्त्तव्यं तथा तेषामेव सूत्रान्तधारकाणां भिक्षूणामेवं गौरवं कर्त्तव्यम् ।

तदनन्तर, उस समय तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि ने महासत्त्व बोधिसत्त्व समन्तभद्र को साधुवाद दिया। हे समन्तभद्र ! तुम धन्य हो । जो तुम इस प्रकार 'बहुजनहिताय बहुजनसुखाय' लोक पर कृपा करने के लिए, महान् जनसमुदाय के लाभ, हित एव सुख के लिए तत्पर हो एव अचिन्त्य धर्मो से सम्पन्न हो, जो तुम महाकरुणासगृहीत अध्याशय से (एव) अचिन्त्यसगृहीतचित्तोत्पाद से स्वय उन धर्मभाणको का अधिष्ठान करते हो। जो कुलपुत्र महासत्त्व बोधिसत्त्व समन्तभद्र के नाम को धारण करेंगे, उनके बारे में समझना चाहिए कि हमलोगो ने तथागत शाक्यमुनि को देखा है । इस सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय को उन भगवान् शाक्यमुनि के मुख से सुना है तथा उन लोगो ने तथागत शाक्यमुनि की पूजा की है तथा धर्म की देशना करते हुए तथागत शाक्यमुनि को उन्होने साधुवाद दिया है । इनके द्वारा इस धर्मपर्याय का अनुमोदन किया जायगा, तथागत शाक्यमुनि उनके मस्तक पर हाथ रखेगे तथा भगवान् शाक्यमुनि इनके द्वारा चीवरो से आच्छादित किये जायेगे । हे समन्तभद्र ! उन कुलपुत्रो या कुलकन्याओ को तथागत के शासन के परिग्राहक समझना चाहिए । न उनकी लोकायत मे रुचि होगी, न काव्य मे लगे हुए प्राणी उनके प्रियपात्र होगे और न नृत्तक, न मल्ल, न नर्त्तक, न शौण्डिक, न औरभ्रिक, न कौक्कुटिक, न सौकरिक और न स्त्रीपोषक ही उनके प्रेम के पात्र बनेगे । इस प्रकार के सूत्रान्तो को लिखकर, सुनकर,

धारण करके या पढ करके उनको कोई भी अन्य वस्तु प्रिय नही लगेगी। उन प्राणियों को स्वाभाविक धर्म से समन्वित समझना चाहिए। वे जन्म से ही प्रत्यात्मिक विचार-वाले होंगे। वे प्राणी अपने ही पुण्य के बल पर भरोसा रखनेवाले होंगे और अन्य प्राणियो को देखने में सुन्दर लगेगे। इस प्रकार के सूत्र को जो भिक्षु धारण करेगे, उनको न राग बाधा पहुँचायगा और न द्वेष, न मोह, न ईर्ष्या, न मात्सर्य, न म्रक्ष, न मान, न अभिमान और न मिथ्यामान (ही बाधा पहुँचायेगे)। हे समन्तभद्र ! वे धर्मभाणक, जो कुछ उन्हे मिलेगा, उसी से सन्तुष्ट रहेगे। हे समन्तभद्र ! जो अन्तिम काल मे, अन्तिम समय मे, अन्तिम पाँच सौ वर्षो मे इस सद्धर्मपुण्डरीक (नामक) धर्म-पर्याय के धारक भिक्षुओ को देख ले, तो हमे ऐसा समझना चाहिए कि यह कुलपुत्र बोधिमण्ड को प्राप्त करेगा, यह कुलपुत्र मार एव कलि के चक्र को जीतेगा। यह धर्मचक्र को प्राप्त करेगा, यह धर्मदुन्दुभि को बजायगा, यह धर्मशख को फूँकेगा, यह धर्म की वर्षा करेगा और यह धर्मसिहासन पर आरूढ होगा। जो इस धर्मपर्याय को अन्तिम काल, अन्तिम समय, अन्तिम पाँच सौ वर्षो मे धारण करेगे, वे भिक्षु लोभी नही होंगे, न चीवर के लालची और न पात्र के लालची होगे। वे सरल धर्मभाणक होगे। वे तीन विमोक्षाओ को प्राप्त करनेवाले धर्मभाणक होगे। उनका दृष्टधार्मिक निर्वृत हो जायगा। जो इस प्रकार के सूत्रान्त को धारण करनेवाले धर्मभाणक भिक्षुओं को मोहित करेगे, वे प्राणी जन्म से अन्धे होगे। जो इस प्रकार के सूत्रान्तधारक भिक्षुओं को अपशब्द कहेगे, वे इसी लोक मे कायश्चित्र (श्वेतकुष्ठ) के भागी होगे। इस प्रकार के सूत्रान्त-लेखकों का जो उपहास एव निन्दा करेगे, उनके दाँत टूट जायेंगे, उनके दाँत दूर-दूर हो जायेगे, उनके होठ गन्दे होंगे, उनकी नाक चिपटी होगी, उनके हाथ-पैर उलटे होंगे, उनके उलटे नेत्र होंगे, उनके शरीर से दुर्गन्धि निकलेगी और उनका शरीर फोडा, फुसी, विचर्चिका, दाद एव खुजली से व्याप्त रहेगा। जो इस प्रकार के सूत्रान्तलेखकों को, सूत्रान्त वाचको को सूत्रान्तधारको को तथा सूत्रान्तदेशको को सच्ची या झूठी या अप्रिय बात सुनायेंगे, उनका यह कार्य घोर पापकर्म समझा जाना चाहिए। अत, हे समन्तभद्र ! इस धर्मपर्याय के धारक भिक्षुओ को दूर से ही देखकर उठ जाना चाहिए। जैसे तथागत का आदर किया जाना चाहिए, वैसे ही उन सूत्रान्तधारक भिक्षुओ का भी आदर करना चाहिए।

**अस्मिन् खलु पुनः समन्तभद्रोत्साहनपरिवर्ते निर्दिश्यमाने गङ्गानदीवालिकासमानां बोधिसत्त्वानां महासत्त्वानां कोटीशतसहस्रावर्ताया धारण्याः प्रतिलम्भोऽभूत् ।**

जिस समय इस समन्तभद्रोत्साहनपरिवर्त्त का निर्देशन हो रहा था, उसी समय गगा नदी की वालुका के समान असख्य महासत्त्व बोधिसत्त्वो को कोटिशतसहस्रावर्ता नामक धारणी की प्राप्ति हुई।

**इति श्रीसद्धर्मपुण्डरीके धर्मपर्याये समन्तभद्रोत्साहनपरिवर्तो नाम षड्विंशतिमः ॥२६॥**

श्रेष्ठ सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय का छब्बीसवाँ समन्तभद्रोत्साहनपरिवर्त्त समाप्त हुआ।



# अनुपरीन्दनापरिवर्त

अथ खलु भगवान् शाक्यमुनिस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्ध उत्थाय तस्माद्धर्मासनात् सर्वांस्तान् बोधिसत्त्वान् पिण्डीकृत्य दक्षिणेन पाणिनर्द्ध्यभिसंस्कारपरिनिष्पन्नेन दक्षिणहस्तेष्वध्यालम्ब्य तस्यां वेलायामेतदवोचत् । इमामहं कुलपुत्रा असंख्येयकल्पकोटीनयुतशतसहस्रसमुदानीतामनुत्तरां सम्यक्संबोधिं युष्माकं हस्ते परिन्दाम्यनुपरिन्दामि निक्षिपाम्युपनिक्षिपामि । यथा विपुला वैस्तारिकी भवेत्तथा युष्माभिः कुलपुत्राः करणीयम् ।

तदनन्तर, तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि उस धर्मासन से उठकर उन सभी बोधिसत्त्वों को एकत्र करके अलौकिक शक्ति से परिपूर्ण (अपने) दाहिने हाथ से (उनके) दाहिने हाथ को पकड़कर उस समय यह बोले—हे कुलपुत्रो ! असंख्य कोटि खर्व शतसहस्र कल्पों में प्राप्त की हुई इस श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि को मैं तुमलोगों के हाथ में परिन्दित करता हूँ, अनुपरिन्दित करता हूँ, निक्षिप्त करता हूँ, उपनिक्षिप्त करता हूँ। हे कुलपुत्रो ! जैसे वह विपुल (एवं) विस्तृत हो, वैसा तुमलोगों को करना चाहिए ।

द्वैतीयकमपि त्रैतीयकमपि भगवान् सर्वावन्तं बोधिसत्त्वगणं दक्षिणेन पाणिनाध्यालम्ब्यैतदवोचत् । इमामहं कुलपुत्रा असंख्येयकल्पकोटीनयुतशतसहस्रसमुदानीतामनुत्तरां सम्यक्संबोधिं युष्माकं हस्ते परिन्दाम्यनुपरिन्दामि निक्षिपाम्युपनिक्षिपामि । युष्माभिः कुलपुत्रा उद्ग्रहीतव्या धारयितव्या वाचयितव्या पर्यवाप्तव्या देशयितव्या प्रकाशयितव्या सर्वसत्त्वानां च संश्रावयितव्या । अमात्सर्योऽहं कुलपुत्रा अपरिगृहीतचित्तो विशारदो बुद्धज्ञानस्य दाता तथागतज्ञानस्य स्वयंभूज्ञानस्य दाता । महादानपतिरहं कुलपुत्रो युष्माभिरपि कुलपुत्रा ममैवानुशिक्षितव्यममत्सरिभिर्भूत्वेमं तथागतज्ञानदर्शनं महोपायकौशल्यमागतानां कुलपुत्राणां कुलदुहितॄणां चायं धर्मपर्यायः संश्रावयितव्यः । ये चाश्राद्धाः सत्त्वास्तेऽस्मिन् धर्मपर्याये समादापयितव्याः । एवं युष्माभिः कुलपुत्रास्तथागतानां प्रतिकारः कृतो भविष्यति ।

दूसरी तथा तीसरी बार भी भगवान् सम्पूर्ण बोधिसत्त्वगण को दाहिने हाथ से पकड़कर यह बोले—हे कुलपुत्रो ! मैं असंख्य कोटि खर्व शतसहस्र कल्पों में प्राप्त की हुई इस श्रेष्ठ सम्यक् सम्बोधि को तुमलोगों के हाथ में परिन्दित करता हूँ, अनुपरिन्दित करता हूँ, निक्षिप्त करता हूँ तथा उपनिक्षिप्त करता हूँ। हे कुलपुत्रो ! तुमलोगों को इसे

समझना चाहिए , धारण करना चाहिए, पढना चाहिए, प्राप्त करना चाहिए, देशित करना चाहिए, प्रकाशित करना चाहिए एव (इसे) सभी प्राणियों को सुनाना चाहिए । हे कुलपुत्रो ! मैं मात्सर्य से रहित एव उदारचित्त होकर कुशलतापूर्वक इस बुद्धज्ञान को देनेवाला हूँ तथा स्वयम्भूज्ञान (रूप) तथागतज्ञान का भी देनेवाला हूँ । हे कुलपुत्रो ! मैं महादानपति हूँ । हे कुलपुत्रो ! तुमलोगो को भी मात्सर्य से रहित होकर महोपायकौशल्य (रूप) इस तथागतज्ञानदर्शन का (उन्हे) मेरी तरह उपदेश देना चाहिए एव इस धर्मपर्याय को (समीप) आये हुए कुलपुत्रो एव कुलकन्याओ को सुनाना चाहिए। जो श्रद्धा से रहित प्राणी हैं, उन्हे इस धर्मपर्याय मे समादापित करना चाहिए । हे कुलपुत्रो ! इस प्रकार, तुमलोग तथागतो के ऋण से मुक्त हो सकोगे ।

**एवमुक्तास्ते बोधिसत्त्वा महासत्त्वा भगवता शाक्यमुनिना तथागतेनार्हता सम्यक्संबुद्धेन महता प्रीतिप्रामोद्येन स्फुटा अभूवन् महच्च गौरवमुत्पाद्य येन भगवान् शाक्यमुनिस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धस्तेनावनतकायाः प्रणतकायाः संनतकायाः शिरांस्यवनाम्याञ्जलिं प्रगृह्य सर्व एकस्वरनिर्घोषेण भगवन्तं शाक्यमुनिं तथागतमर्हन्तं सम्यक्संबुद्धमेतदूचुः । तथा भगवन् करिष्यामो यथा तथागत आज्ञापयति। सर्वेषां च तथागतानामाज्ञां करिष्यामः परिपूरयिष्यामः । अल्पोत्सुको भगवान् भवतु यथासुखविहारी। द्वैतीयकमपि त्रैतीयकमपिस सर्वावान् बोधिसत्त्वगण एकस्वरनिर्घोषणैवं भाषते स्म । अल्पोत्सुको भगवान् भवतु यथासुखविहारी । तथा भगवन् करिष्यामो यथा तथागत आज्ञापयति । सर्वेषां च तथागतानामाज्ञां परिपूरयिष्यामः ।**

तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि के ऐसा कहने पर वे सभी महासत्त्व वोधिसत्त्व महान् प्रीति एव आनन्द से परिपूर्ण हो गये और महान् गौरव की भावना से जिस ओर तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि थे, उस ओर (अपने) शरीर को अवनत करके, (अपने) शरीर को प्रणत करके एव (अपने) शरीर को सनत करके, मस्तक झुकाकर, हाथ जोडकर एक स्वर से शब्द करते हुए तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि से यह वोले—हे भगवन् ! (हमलोग) वैसा ही करेगे, जैसा तथागत कहेगे ? (हम) सभी तथागतों की आज्ञा को (धारण) करेगे एव परिपूर्ण करेगे । भगवान् चिन्ता न करे, सुखपूर्वक विहार करे । दूसरी एव तीसरी वार भी सम्पूर्ण वोधिसत्त्वगण ने एक स्वर से शब्द करते हुए इस प्रकार कहा—हे भगवन् ! चिन्ता न करे । सुखपूर्वक विहार करे । हे भगवन् ! (हमलोग) वैसा ही करेगे, जैसा तथागत आदेश देगे । (हमलोग) सभी तथागतो की आज्ञा परिपूर्ण करेगे ।

**अथ खलु भगवान् शाक्यमुनिस्तथागतोऽर्हन् सम्यक्संबुद्धः सर्वास्तांस्तथागतानर्हतः सम्यक्संबुद्धानन्येभ्यो लोकधातुभ्यः समागतान् विसर्जयति स्म यथा-**

**सुखविहारं च तेषां तथागतानामारोचयति स्म यथासुखं तथागता विहरन्त्वर्हन्तः सम्यक् संबुद्धा इति । तं च तस्य भगवतः प्रभूतरत्नस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक् संबुद्धस्य रत्नस्तूपं यथाभूमौ स्थापयामास तस्यापि तथागतस्यार्हतः सम्यक् संबुद्धस्य यथासुखविहारमारोचयामास ।**

तदनन्तर, तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् शाक्यमुनि ने अन्य लोकधातुओं मे आये हुए उन सभी तथागतों, अर्हतो एव सम्यक् सम्बुद्धो को विसर्जित कर दिया और सुख एव आनन्दपूर्वक उन तथागतो से ऐसा बोले—(सभी) तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध सुखपूर्वक विहार करें। (उन्होने) उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, भगवान् प्रभूतरत्न के उस रत्नस्तूप को भूमि मे ठीक स्थान पर रख दिया और उन तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध (प्रभूतरत्न) से भी सुखपूर्वक विहार करने के लिए कहा।

**इदमवोचद् भगवानात्तमनास्ते चाप्रमेया असंख्येयास्तथागता अर्हन्तः सम्यक् संबुद्धा अन्यलोकधात्वागता रत्नवृक्षमूलेषु सिंहासनोपविष्टाः प्रभूतरत्नश्च तथागतोऽर्हन् सम्यक् संबुद्धः स च सर्वावान् बोधिसत्त्वगणस्ते च विशिष्टचारित्रप्रमुखा अप्रमेया असंख्येया बोधिसत्त्वा महासत्त्वा ये पृथिवीविवरेभ्योऽभ्युद्गतास्ते च महाश्रावकास्ताश्च चतस्र. पर्षदः सदेवमानुषासुरगन्धर्वश्च लोको भगवतो भाषितमभ्यनन्दन्निति ।**

भगवान् ने यह कहा। अन्य लोकधातुओ से आये हुए तथागत रत्नवृक्ष के नीचे सिंहासन पर बैठे हुए उन अप्रमेय (एव) असख्य तथागतो, अर्हतो एव सम्यक् सम्बुद्धो ने, तथागत, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध, प्रभूतरत्न ने, उस सम्पूर्ण बोधिसत्त्वगण ने, विशिष्ट आचरणवालो में प्रमुख, पृथ्वी के विवरो से निकले हुए उन अप्रमेय एव असख्य महासत्त्व बोधिसत्त्वो ने, उन महाश्रावको ने, उन चार परिषदो ने एव देवो, मनुष्यो, असुरो और गन्धर्वो के समेत (सम्पूर्ण) लोक ने भगवान् के कथन का अभिनन्दन किया।

**इति श्रीसद्धर्मपुण्डरीक धर्मपर्यायेऽनुपरीन्दनापरिवर्तो नाम**
**सप्तविंशतिमः समाप्तः ॥२७॥**

श्रेष्ठ सद्धर्मपुण्डरीक नामक धर्मपर्याय का सत्ताईसवाँ अनुपरीन्दनापरिवर्त्त समाप्त हुआ।

**ये धर्मा हेतुप्रभवा हेतुं तेषां तथागतो ह्यवदत् ।**
**तेषां च यो निरोध एवं वादि महाश्रमणः ॥**

जितने धर्म हेतु से उत्पन्न या हेतुमूलक है, उनके हेतु को तथागत ने कहा है और इसी प्रकार उन हेतुओ के निरोध को भी महाश्रमण ने कहा है।

